| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| बुद्धस्तव Buddhastava | | RAK | 3/589 |
| बुद्धस्तोत्र Buddhastotra | | ,, | 1/1696 |
| | | ,, | Reel No. E. 89/12 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| बुद्धहरिहरस्तोत्र Buddhahariharastotra | | ,, | 4/1033 |
| बुद्धनामाष्टोत्तरशतनामस्तोत्र Budddanāmāṣṭottaraśatanāmastotra | | ,, | 1/1697 2/15 |
| बौद्धस्तव Bauddhastava | | ,, | 1/1696 |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| बौद्धस्तुतिसंग्रह Bauddhastutisaṁgraha | | ,, | Reel No. E. 15/17 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 298-299 ) | Comp. | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | ( 299b ) | ,, | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | ,, | |
| ,, | Dev. | 10 | ,, | |
| ,, | ,, | ( 4a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 4a–4b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 45b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 45b–46a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 46a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 46a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 46b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 46b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 46b–47a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 47a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 47a–47b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 54b–55b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 83a–83b ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 59a ) | | ,, ,, |
| PL | Maithili | 2 | | M. Film S. S. Uni. |
| NP | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | | | |
| ,, | ,, | | | |
| ,, | ,, | | | |
| ,, | ,, | | | |
| ,, | ,, | | | |
| ,, | Dev. | 41 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| बौद्धस्तोत्र | | RAK | 1/220 |
| Bauddhastotra | | ,, | 1/124 |
| | | ,, | Reel No. E. 194/6 |
| | | ,, | ,, E. 356/14 |
| | | ,, | ,, H. 147/3 |
| बौद्धस्तोत्रप्रत्यङ्गिरा | | ,, | 5/305 |
| Bauddhastotrapratyṅgirā | | | |
| बौद्धस्तोत्रसंग्रह | | ,, | 1/1606 |
| Bauddhastotrasaṁgraha | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 1/1606 |
| | | ,, | 1/1606 |
| | | ,, | Reel No. E. 64/1 |
| | | ,, | ,, E. 127/16 |
| | | ,, | ,, E. 258/12 |
| | | ,, | ,, E. 367/6 |
| | | ,, | ,, E. 326/26 |
| | | ,, | ,, H. 381/5 |
| | | ,, | ,, H. 580 |
| | | ,, | ,, E. 7/3 |
| | | ,, | ,, E. 215/1 |
| | | ,, | ,, H. 103/5 |
| | | ,, | ,, H. 162/23 |
| | | ,, | ,, H. 64/5 |
| | | ,, | ,, E. 145/8 |
| | | ,, | ,, E. 255/11 |
| | | ,, | ,, E. 280/20 |
| | | IASWR | ,, MBB-I-44 |
| | | ,, | ,, MBB-II-50 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 9 | Comp. | |
| ,, | ,, | Folding Book | ,, | |
| ,, | ,, | 16 | Incomp. | |
| ,, | Dev. | 2 | ,, | |
| ,, | N | 98 | ,, | |
| ,, | ,, | 26 | Comp. | |
| ,, | ,, | Folding Book | ,, | |
| ,, | Dev. | 200 | ,, | M. Film CIHTS |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ,, | | |
| ,, | Dev. | 100 | ,, | |
| ,, | ,, | 51 | ,, | |
| ,, | ,, | 24 | ,, | |
| ,, | ,, | 40 | ,, | |
| ,, | ,, | 20 | ,, | |
| ,, | N | 35 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 16 | ,, | |
| ,, | ,, | 79 | Comp. | |
| ,, | Dev. | 28 | ,, | |
| ,, | N | 16 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 32 | Comp. | |
| ,, | ,, | 19 | Incomp. | |
| ,, | Dev. | 19 | Comp. | |
| ,, | N | 16 | ,, | |
| ,, | ,, | 59 | ,, | |
| ,, | ,, | 37 | ,, | M. Fische CIHTS |
| ,, | ,, | 46 | ,, | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| बोधिसत्त्वषोडशनामस्तोत्र Bodhisattvaṣoḍaśanāmastotra | | ,, | 3/360 |
| भगवतीहारतीभट्टारिकास्तुति Bhagavatīhāratībhattārikāstuti | | MCBMBLJ | CH 274 |
| भद्रकल्पावदानोद्धृतदण्डपाणिकृत नागार्जुनस्तव Bhadrakalpāvadānoddhṛtadaṇḍa-pāṇikṛta Nāgārjunastava. | | ,, | CA 9-6 |
| भद्रचरीस्तोत्र Bhadracarīstotra | | RAK | 4/1031 |
| भवरत्नाद्विनिर्गतश्रीहारत्या बालक-रक्षाकरस्तोत्र Bhavaratnādvinirgataśrīhāratyā Bālakarakṣākarastotra | | MCBMBLJ | DH 206 |
| भीमराजस्तुति Bhīmarājastuti | | RAK | 4/2089 |
| भीमराजस्तोत्र Bhīmarājastotra | | ,, | ,, |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | ( 144a ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | N | 4 ( 1b-4b ) | | |
| ,, | ,, | ( 1a-1b ) | | |
| ,, | ,, | 5 | Comp. | |
| ,, | ,, | 56 | ,, | |
| ,, | ,, | 54-55 | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 33–35 ) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| भीमसेनस्तव Bhīmasenastava | | RAK | 4/1033 |
| भीमसेनस्तोत्र Bhīmasenastotra | | ,, | 4/341 |
| | | ,, | 5/341 |
| | | ,, | 4/2089 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 4/1033 |
| | | SMTUL | 418-165 |
| | | RAS | 55 |
| भीमसेनोत्पत्तिस्तव Bhīmasenotpattistava | | RAK | 4/2089 |
| भीमराणेश्वरस्तोत्र Bhīmarāṇeśvarastotra | | MCBMBLJ | CH 26-F. |
| भुजङ्गप्रयातपञ्चकस्तोत्र Bhujaṅgaprayātapañcakastotra | | RAK | 3/360 |
| भुजङ्गप्रयातस्तोत्र Bhujaṅgaprayātastotra | | ,, | 3/360 |
| भैरवाष्टकस्तोत्र Bhairavāṣṭakastotra | | MCBMBLJ | KA 16-F. |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 6-9 ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | Rañjanā | 14 | | |
| ,, | ,, | — | | |
| ,, | N | ( 56-60 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 184-185 ) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 192b-194a ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 43a ) | incomp. | ,, ,, |
| Paper | | ( 271a7-273a4 ) | | |
| ,, | | ( 240a ) | | |
| NP | ,, | ( 55-56 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | Ns. 823 |
| ,, | Dev. | ( 5b-6a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | ( 15a-15b ) | | ,, ,, |
| ,, | N | 4 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मगरायस्तव Magarāyastava | | RAK | 4/1033 |
| मङ्गलषोडशस्तुति Maṅgalaṣoḍaśastuti | | ,, | 3/360 |
| मङ्गलस्तवस्तोत्र Maṅgalastavastotra | | MCBMBLJ | CH 268 |
| | | ,, | CH 358 |
| मङ्गलाष्टकस्तोत्र Maṅgalāṣṭakastotra | | RAK | Reel No. E. 127/15 |
| | | IASWR | WGS-5 |
| मञ्जुघोषस्तोत्र Mañjughoṣastotra | | RAK | 4/2089 |
| मञ्जुदेवस्तोत्र Mañjudevastotra | | ,, | 3/360 |
| मञ्जुनाथस्तोत्र Mañjunāthastotra | | ,, | 4/2089 |
| मञ्जुबोधस्तोत्र Mañjubodhastotra | | ,, | 4/1033 |
| मञ्जुवज्रस्तोत्र Mañjuvajrastotra | | ,, | 3/360 |
| मञ्जुश्रीनमस्कारस्तोत्र Mañjuśrīnamaskārastotra | | ,, | 4/1033 |
| मञ्जुश्रीस्तोत्र Mañjuśrīstotra | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| | | MCBMBLJ | KA 16-P |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 30-31 ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | Dev. | ( 13a-14a ) | | भद्रकल्पावदान में ,, |
| ,, | N | Folding Book | | NS. 1017 |
| ,, | ,, | 28 | | |
| ,, | ,, | 10 | Comp. | |
| ,, | ,, | 18 | ,, | M. Fische CIHTS |
| ,, | ,, | ( 32a ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | Dev. | ( 2a-3a ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 40b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 42b ) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 189a ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 54-55 ) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 1a,b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 188a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | 13( 1b-13b ) | Incomp. | Missing F. 4-11. |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| मध्यगतस्तोत्र Madhyagatastotra | | MCBMBLJ | CH 214-M |
| मन्त्रानुसारिणीस्तोत्र | | ,, | KA 16-I |
| Mantrānusāriṇīstotra | | RAK | 3/360 |
| महाकालस्तोत्र Mahākālastotra | | MCBMBLJ | DH 95 |
| No. 1774 ( śa. 269a7–269b6 ) | | RAK | 3/360 |
| No. 1775 ( śa. 269b6–270b2 ) | | ,, | ,, |
| No. 1776 ( śa. 270b2–271b4 ) | | ,, | ,, |
| Dpal nag-po chen-po-la bstod-pa. | | | |
| A. Rtsa-mi Saṅs-rgyas grags-pa | | | |
| T. se lo-tsā-ba. | | ,, | ,, |
| महाप्रतिसरास्तोत्र | | | |
| Mahāpratisarāstotra | | ,, | ,, |
| महाप्रत्यङ्गिरास्तोत्र | | | |
| Mahāpratyaṅgirāstotra | | ,, | ,, |
| महामायूरीस्तोत्र Mahāmāyūrīstotra | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| महासंवरस्तोत्र Mahāsaṁvarastotra | | PCHVV | |
| महासाहस्रप्रमर्दिनीस्तोत्र | | ,, | ,, |
| Mahāsāhasrapramardinīstotra | | | |
| महोग्रताराष्टकस्तोत्र | | ,, | ,, |
| Mahogratārāṣṭakastotra | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ( 1b-5b ) | | Missing F. 2. |
| ,, | Dev. | ( 27b-28a ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | N | 4( 10a-13b ) | | |
| ,, | Dev. | ( 135a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 146b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 185b-186b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 195a-197a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 61a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 27a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 154b-155a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 188b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 197a-198a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 138b-139b ) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| महोग्रतारास्तुति Mahogratārāstuti | | RAK | 3/360 |
| मायाचक्रस्तोत्र Māyācakrastotra | | ,, | ,, |
| मुक्तिमालास्तव Muktimālāstava | | ,, | 4/1033 |
| यक्षाष्टकस्तोत्र Yakṣāṣṭakastotra | | SMTUL | 416-XI |
| | | ,, | 418-124 |
| | | ,, | 419-III-48 |
| | | ,, | 421-I-7 |
| यक्षेश्वरस्तोत्र Yakṣeśvarastotra | | RAK | 3/360 |
| यमराजलोकेश्वरप्रार्थनास्तोत्र Yamarājalokeśvaraprārthanā-stotra | | SMTUL | 341-II |
| योगाम्बरस्तोत्र Yogāmbarastotra | | RAK | 3/360 |
| योगिनीस्तोत्र Yoginīstotra | | MCBMBLJ | : CH 533 |
| रक्षादेवीस्तोत्र Rakṣādevīstotra | | RAK | 3/360 |
| रूपस्तव Rūpastava | | ,, | Reel No. H. 111/6 |
| | | CAMBRIDGE | 1614 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 222–223 ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | ( 141a–141b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 248a–b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 20–21 ) | | ,, ,, |
| Paper | ,, | ( $49a^3$–$b^3$ ) | | |
| ,, | | ( $222b^5$–$223a^6$ ) | | |
| ,, | | ( $116a^2$–$b^5$ ) | | |
| ,, | | ( $73a^1$–$74a^2$ ) | | |
| NP | Dev. | ( 188b ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 2,12–5,13 ) | | |
| NP | ,, | ( 31a ) | | ,, ,, |
| ,, | N | 7 ( 1b–7b ) | | NS 996. |
| ,, | ,, | ( 28a ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | 6 | Comp. | |
| Paper | ,, | ( 6b ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| लक्ष्मीस्तोत्र Lakṣmīstotra | | RAK | 3/360 |
| लोकनाथस्तव Lokanāthastava | | ,, | Reel No. E. 418/9 |
| | | ,, | 1/1607 |
| | | ,, | 4/1033 |
| लोकनाथस्तोत्र Lokanāthastotra | | ,, | 3/360 |
| लोकनाथेश्वरस्तोत्र Lokanātheśvarastotra | | ,, | ,, |
| लोकपालस्तव Lokapālastava | | ,, | 4/1033 |
| | | ,, | ,, |
| लोकपालस्तोत्र Lokapālastotra | | ,, | 4/2089 |
| | | ,, | 4/1033 |
| वज्रदेवीस्तोत्र Vajradevīstotra | | PCHVV | |
| वज्रधातुचैत्यस्तोत्र Vajradhātucaityastotra | | RAK | 3/360 |
| वज्रपाणिस्तोत्र Vajrapāṇistotra | | ,, | ,, |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | ( 142b ) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | 4 | Comp. | |
| PL | N | 5 | | |
| NP | ,, | ( 25–26 ) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 23a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 199a–200 ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 15–16 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 1–2 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 124–125 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 1–2 ) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 5a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 133a–133b ) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| वज्रमहाकालस्तोत्र | | RAK | 4/1033 |
| Vajramahākālastotra | | ,, | 4/2089 |
| वज्रयोगिनीविशुद्धिस्तुति | | MCBMBLJ | CH 556-B |
| Vajrayoginīviśuddhistuti | | | |
| वज्रयोगिनीस्तुति Vajrayoginīstuti | | RAK | 3/589 |
| वज्रयोगिनीस्तोत्र Vajrayoginīstotra | | ,, | 4/2089 |
| No. 1587 ) ( Ḥa. 103b¹ - 104a³ ) | | ,, | Reel No H. 146/19 |
| No. 1594 ( Ḥa. 113a⁵–114a¹ ) | | ,, | ,, H. 28/15 |
| Rdo-rje rnal-ḥbyor-ma-la-bstod-pa | | ,, | ,, E. 370/20 |
| A. Dipaṁkaraśrījñāna | | SMTUL | 258-8 |
| T. Rin-chin bzaṅ-po. | | | |
| वज्रवाराहीद्वादशस्तुति | | CAMBRIDGE | 1379-5 |
| Vajravārāhīdvādaśastuti | | MCBMBLJ | CH 122-B |
| | | ,, | CH. 281-H |
| | | ,, | CH. 524 |
| वज्रवाराहीयोगराजस्तोत्र | | RAK | 4/1035 |
| Vajravārāhīyogarājastotra | | | |
| वज्रवाराहीस्तोत्र Vajravārāhīstotra | | ,, | 4/1388 |
| | | ,, | Reel No E. 356/7 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | | ,, |
| | | PCHVV | |
| | | MCBMBLJ | KA 16-V |

| Material | Script | Folio | Comp /Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 27a–b ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | ( 41–42 ) | incomp. | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 35–37 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | NS. 689. |
| ,, | ,, | ( 289–290 ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | ( 60–62 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | 11 | | |
| ,, | ,, | 25 | | |
| ,, | ,, | 6 | | |
| Paper | ,, | ( 37,2–40,4 ) | | |
| ,, | | ( 9 Stanzas,ending ) | | |
| NP | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ,, | | |
| ,, | ,, | 81 | | NS. 958 |
| PL | Dev. | 29 | Comp. | |
| ,, | N | Folding Book | ,, | |
| NP | Dev. | 3 | ,, | |
| ,, | N | ( 209a ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | ( 256a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | 20 ( 1b–20a ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| वज्रविलासिनीस्तुति<br>Vajravilāsinīstuti | | RAK | 3/589 |
| वज्रविलासिनीस्तोत्र<br>Vajravilāsinīstotra | विभूतिचन्द्र<br>Vibhūticandra | Prof. J. Upa. | DH 332 |
| वज्रविलासिन्यष्टकस्तोत्र<br>Vajravilāsinyaṣṭakastotra | | RAK<br>SMTUL | 3/589<br>420-×-8 |
| वज्रवीरमहाकालस्तवस्तोत्र<br>Vajravīramahākālastavastotra | | MCBMBLJ | CH 214–C |
| वज्रवीरमहाकालस्तोत्र<br>Vajravīramahākālastotra | | ,,<br>,,<br>RAK | KA 16–K<br>CH 294<br>Reel No E. 699/2 |
| वज्रवीरमहाकालाष्टकस्तोत्र<br>Vajravīramahākālāṣṭakastotra | | ,, | 3/360 |
| वज्रवैरोचनीश्वरस्तोत्र<br>Vajravairocanīśvarastotra | | RASB | 107/9978B |
| वजवैरोचनीस्तव<br>Vajravairocanīstava | | RAK<br>SMTUL | 3/589<br>419 III–79 |
| वज्रवैरोचनीस्तुति<br>Vajrovairocanīstuti | | RAK | 3/589 |
| वज्रवैरोचनीस्तोत्र<br>Vajravairocanīstotra | | SMIUL<br>D–II | 420-XIV–2<br>P. 244 |
| वज्रसत्वस्तोत्र Vajrasattvastotra | | RAK<br>,,<br>,,<br>,,<br>,, | 3/360<br>,,<br>,,<br>,,<br>4/2089 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 209b ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | ( 90a-91a ) | Comp. | |
| ,, | ,, | ( 209-210 ) | | ,, ,, |
| IP | ,, | ( 33a-b1 ) | | |
| NP | ,, | Folding Book | | NS. 962 |
| ,, | ,, | 3 ( 1b-3b ) | | |
| ,, | ,, | 2 ( 1a-2b ) | Incomp. | |
| ,, | ,, | 3 | comp. | |
| ,, | Dev. | ( 191a-192b ) | | M. Film. CIHTS |
| PL | N | 1 | | |
| NP | ,, | ( 102a-b ) | | ,, ,, |
| Paper | ,, | ( 225b³-226a¹ ) | | D. II. P. 244. Appendix A. 82. |
| NP | ,, | ( 209a-b ) | | M. Film. CIHTS |
| Paper | ,, | ( 18a⁴-b³ ) | | Appendix A. 181, D. II. P. 244. |
| ,, | Dev. | ( 1a-b ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | ( 1b-2a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 48a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 48b ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 50-51 ) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| वनरत्नस्थविरस्तोत्र Vanaratnasthavirastotra | | JBORS | XXXIV.9-161 |
| वरूथभीमस्तव Varūthabhīmastava | | RAK | 4/2089 |
| वरुणदेवतावन्दनास्तवस्तोत्र Varuṇadevatāvandanāstavastotra | | SMTUL | 276-36 |
| वसुन्धारानामधारणीस्तोत्र Vasundhārānāmadhāraṇīstotra | | RAK | 3/360 |
| वसुन्धारास्तोत्र Vasundhārāstotra | | ,, | ,, |
| | | ,, | 1/210 |
| वसुन्धारास्तोत्रादिसंग्रह Vasundhārāstotrādisaṅgraha | | ,, | 1/220 |
| वागीश्वरपूजाविधिस्तोत्र Vāgīśvarapūjāvidhistora | | ,, | 420-XV-1 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | ,, | 3/1360 |
| वागीश्वरवन्दनस्तोत्र Vāgīśvaravandanastotra | | SMTUL | 258-5 |
| | | MCBMBLJ | CH 2149-P |
| वागीश्वर( वर्णन )स्तोत्र Vāgīśvara( Varṇana )stotra | | SMTUL | 164-28 |
| | | RAK | 3/360 |
| वाग्वाणीस्तोत्र Vāgvāṇīstotra | | ,, | 3/589 |
| | | ,, | 3/360 |
| वाग्वादिनीस्तोत्र Vāgvādinīstotra | | SMTUL | 202-96 |
| | | ,, | 418-66 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 4 | Comp. | |
| NP | ,, | ( 113-116 ) | ,, | M. Film. CIHTS |
| Paper | | ( 108,3-109,3 ) | | |
| NP | ,, | ( 110b-112a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 30b-31a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | — | | |
| ,, | ,, | 6 | Incomp. | Damage |
| ,, | ,, | ( 54a[1]-56a[4] ) | | |
| ,, | ,, | ( 185-188 ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | Dev. | ( 108a-110b ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 25,3-27,3 ) | | |
| NP | | Folding Book | | |
| Paper | | ( 43,13-44,4 ) | | |
| NP | ,, | ( 198a-199a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 282a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 150a-150b ) | | ,, ,, |
| Paper | ,, | ( 409b[5]-410a[6] ) | | |
| ,, | ,, | ( 142b[4]-143a[3] ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| विघ्नान्तकस्तव Vighnāntakastava | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | SMTUL | 202–5 |
| विघ्नान्तकस्तोत्र Vighnāntakastotra | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | SMTUL | 418–64 |
| | | ,, | 420-IX-5 |
| विघ्नेश्वरस्तुति Vighneśvarastuti | | RAK | 4/2089 |
| विघ्नेश्वरस्तोत्र Vighneśvarastotra | | ,, | 3/360 |
| वुधतिस्तोत्र Vudhatistotra | | MCBMBLJ | CH. 122–J |
| वैरोचनीदेवीस्तवस्तोत्र Vairocanīdevistavastotra | | SMTUL | 418–80 |
| वैश्रवणकुबेरस्तव Vaiśravaṇakuberastava | | ,, | 418–93 |
| वैश्वानरस्तोत्र Vaiśvānarastotra | | RAK | 3/360 |
| वृष्टिचिन्तामणिस्तोत्र Vṛṣṭicintāmaṇistotra | जयप्रतापमल्ल Jayapratāpamalla | SMTUL | 276–18 |
| शनिद्वादशनामस्तोत्र Śanidvādaśanāmastotra | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | 3/589 |
| शनिश्चरस्तव Śaniścarastava | | SMTUL | 196–9 |
| | | ,, | 199–22 |
| | | ,, | 419–III–154 |
| | | MCBMBLJ | DH 144 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | ( 139b–140a ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | N | ( 215–216 ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 300b¹–b⁶ ) | | |
| NP | ,, | ( 154b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 295a ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 141b¹–7 ) | | |
| ,, | | ( 6a⁴–b⁴ ) | | |
| NP | ,, | ( 52–53 ) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 188b ) | | |
| ,, | N | Folding Book | | |
| Paper | ,, | ( 157a¹–5 ) | | |
| ,, | ,, | ( 164b²–4 ) | | |
| NP | Dev. | ( 188a ) | | ,, ,, |
| Paper | ,, | ( 34, 1–41, 4 ) | | |
| NP | ,, | ( 140a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 143a–143b ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 249a ) | | ,, ,, |
| Paper | ,, | ( 22b⁴–26b⁵ ) | | |
| ,, | ,, | ( 162b⁵–168a³ ) | | |
| ,, | ,, | ( 298b²–301b² ) | | |
| NP | ,, | 7( 1b–7b ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| शनैश्चरस्तोत्र Śanaiścarastotra | | RAK | 3/360 |
| शाक्यमुनिचैत्यवन्दनास्तोत्र Śākyamunicaityavandanāstotra | | ” | 4/2089 |
| | | SMTUL | 276–14 |
| शाक्यमुनिभट्टारकयशोधरास्तोत्र Śākyamunibhaṭṭārakayaśo-dharāstotra | | ” | ” |
| | | MCBMBLJ | CH 100–E |
| | | ” | CH 214–I |
| शाक्यमुनिभट्टारकसुप्रभास्तव Śākyamunibhaṭṭāraka-suprabhāstava | | ” | CH 21 |
| शाक्यमुनिवन्दनास्तोत्र Śākyamunivandanāstotra | | RAK | 4/1033 |
| शाक्यमुनिस्तुति Śākyamunistuti | | ” | 3/360 |
| | | ” | ” |
| शाक्यमुनिस्तोत्र Śākyamunistotra | | ” | 3/360 |
| | | ” | 4/2089 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | ( 116a–119a ) | | M. Film. CIHTS |
| ” | N | ( 44–46 ) | | |
| Paper | ” | ( 24, 4–27, 3 ) | | ” ” |
| ” | ” | ( 85, 2–87, 1 ) | | |
| NP | ” | 34( 1a–34b ) | | With Newari-translation. |
| ” | ” | Folding Book | | |
| ” | Dev. | 25 | | ” ” |
| | | | | ” ” |
| ” | N | ( 18–20 ) | | M. Film. CIHTS |
| ” | Dev. | ( 6b ) | | ” ” |
| ” | ” | ( 49a ) | | ” ” |
| ” | ” | ( 4b ) | | ” ” |
| ” | N | ( 96-97 ) | | ” ” |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| शाक्यसिंहस्तोत्र | ब्रह्म | SMTUL | 386-I-1 |
| Śākyasiṁhastotra | Brahm | RAK | 3/360 |
| | यशोधरा | RAS | 31-IV |
| | Yaśodharā | RAK | 3/360 |
| | शङ्कर Śaṅkara | ,, | 3/360 |
| | सुरपति Surapati | ,, | 3/360 |
| | महादेव Mahādeva | SMTUL | 386-I-3 |
| | देवराज Devarāja | RAS | 31-I |
| | आदित्यादिनवग्रह | RAK | 3/360 |
| | Ādityādinavagraha | SMTUL | 386-I-5 |
| | | RAS | 31-II |
| | | RAK | 3/360 |
| | रुचिरकेतुबोधिसत्त्व Ruciraketubodhisattva | ,, | 3/360 |
| | वज्रघण्टाधर Vajraghaṇṭādhara | ,, | 3/360 |
| | विष्णु Viṣṇu | SMTUL | 386-I-2 |
| | स्वरवैद्य Svaravaidya | RAS | 31-III |
| शारदास्तव Śāradāstava | | RAK | 3/360 |
| | | SMTUL | 164-33 |
| शारदा( स्तव )स्तोत्र | | RAK | 4/2089 |
| Śārada( stava )stotra | | MCBMBLJ | CH 200-C |
| | | ,, | KA 16-D |
| | | SMTUL | 164-32 |
| | | ,, | 258-7 |
| | | ,, | 276-29 |
| | | CAMBRIDGE | 1379-8 |

| Material | Script | Folio | Comp /Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | | ( 1a¹–4b² ) | | M. Film. CIHTS |
| NP | Dev. | ( 14a–14b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 12a–13a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 15b–16b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 16b–18a ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 5b³–6b³ ) | | |
| ,, | ,, | ( 18a–18b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 8a³–9a³ ) | | |
| NF | ,, | ( 47b–48a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 54a–54b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 55b–56a ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 4b³–5b³ ) | | |
| NP | ,, | ( 194a–195a ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 46,18–47,13 ) | | |
| NP | | ( 98–100 ) | | ,, ,, |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 2 ( 1a–2b ) | | |
| Paper | | ( 46, 4–18 ) | | |
| ,, | | ( 33,3–37,1 ) | | |
| ,, | | ( 93,2–95,1 ) | | |
| ,, | | ( 7 Stanzas, ending ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| शिवरूपभीमसेनस्तोत्र Śivarūpabhīmasenastotra | | SMTUL | 276-39 |
| शीतवतीस्तुति Śītavatīstuti | | RAK | 3/360 |
| श्रीघनस्तोत्र Śrīghanastotra | इन्द्र Indra | SMTUL | 386-I-4 |
| षड्गतिस्तोत्र Ṣaḍgatistotra | | RAK | 3/360 |
| | | CAMBRIDGE | 1614 |
| षट्पारमितास्तोत्र Ṣaṭpārāmitāstotra | | RAK | 4/2089 |
| | | MCBMBLJ | CH 26-H |
| षड्भुजमहाकालसाधनस्तोत्र Ṣaḍbhujamahākālasādhanastotra | | RAK | 3/360 |
| षडक्षरस्तव Ṣaḍakṣarastava | | ,, | 3/589 |
| षोडशयोगिनीस्तव Ṣoḍaśayoginīstava | | ,, | ,, |
| संकटादेवीस्तवराज Saṁkaṭādevīstavarāja | | SMTUL | 199-17 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | | ( 119,5–125,1 ) | | |
| NP | Dev. | ( 27b ) | | M. Film. CIHTS |
| Paper | | ( 6b³-8a³ ) | | |
| NP | ,, | ( 25b–26a ) | | |
| Paper | | ( 9a ) | | ,, ,, |
| NP | N | ( 49–50 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | NS 823 |
| ,, | Dev. | ( 147a–147b ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | N | ( 216a–b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 253–254 ) | | ,, ,, |
| ,, | | ( 135a²–137b ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| सप्तबुद्धस्तव Saptabuddhastava | | RAK | 4/2089 |
| | | ,, | Reel No. H. 191-4 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 4/1489 |
| | | SMTUL | 201-23-1 |
| | | ,, | 276-13 |
| | | ,, | 416-IX |
| | | ,, | 418-6 |
| | | ,, | 420-V-2 |
| | | MCBMBLJ | CH. 534 |
| | | ,, | DH. 227 |
| | | CAMBRIDGE | 899 V |
| | | RAS | 30 II |
| | | ,, | 55 |
| सप्तविधानुत्तरस्तोत्र Saptavidhānuttarastotra | | RAK | 3/360 |
| | | MCBMBLJ | CA II-1 |
| सप्ताक्षरस्तोत्र ( लोकनाथभट्टारकस्य ) Saptākṣarastotra (Lokanāthabhaṭṭārakasya) | | SMTUL | 276-12 |
| | | CAMBRIDGE | 1614 |
| समन्तभद्रस्तोत्र Samantabhadrastotra | | RAK | 3/360 |
| सरस्वतीशतनामस्तोत्र Sarasvatīśatanāmastotra | | SMTUL | 418-81 |
| सरस्वतीस्तव Sarasvatīstava | | RAK | 3/589 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | ( 42–44 ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | N | 4 | Comp. | |
| ,, | Dev. | ( 190a–191a ) | | ,, ,, |
| ,, | N | — | | |
| Paper | | ( $85b^{2}$–$86b^{5}$ ) | | |
| ,, | | ( 20,5–24,4 ) | | |
| ,, | | ( $47b^{4}$–$48b^{3}$ ) | | |
| ,, | | ( $51a^{2}$–$52b^{2}$ ) | | |
| ,, | | ( $5a^{1}$–$6a^{6}$ ) | | |
| NP | ,, | ( 1b–11 ) | | Missing F. 8, 12. |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| Paper | | ,, | | Wilson's translation, Asiatic Researches, X VI, P. 453. |
| ,, | | ( 12a-b ) | | |
| , | | ( 63a ) | | |
| NP | Dev. | ( 23b-24b ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | N | 46 | | |
| Paper | | ( 19,2–20,5 ) | | |
| ,, | | ( 7b ) | | |
| NP | Dev. | ( 133a ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( $157a^{5}$–$158a^{2}$ ) | | |
| NP | N | ( 282–283 ) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| सरस्वतीस्तोत्र Sarasvatīstotra | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | SMTUL | 202–98 |
| | | ,, | 418 82 |
| सर्वनिवरणाभिष्कम्भिस्तोत्र Sarvanivaraṇābhiṣkaṁbhistotra | | RAK | 3/360 |
| संघरत्नस्तोत्र Saṅgharatnastotra | | ,, | 3/360 |
| साहस्रप्रमर्दिनीस्तोत्र Sāhasrapramardinīstotra | | ,, | 3/360 |
| सूर्यद्वादशनामधारणीस्तोत्र Sūryadvādaśanāmadhāraṇīstotra | | ,, | 3/360 |
| सूर्यशतक Sūryaśataka | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | IASWR | MBB–II–116 |
| सूर्यस्तोत्र Sūryastotra | | MCBMBLJ | CH. 122–4 |
| | | SMTUL | 418–146 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | ( 4a ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | ( 142b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 150b–151b ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 256a–b ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( $410b^3$–$411a^6$ ) | | |
| ,, | | ( $158a^2$-$b^5$ ) | | |
| ,, | Dev. | ( 133b–134a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 3b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 26b–27a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 135a–135b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 119a–132b ) | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 161–169 ) | | ,, ,, |
| NP | ,, | 116 | | |
| ,, | ,, | Folding Book ( $261b^7$–$262b^3$ ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| स्रग्धरास्तोत्र | | RAK | 4/884 |
| Sragdharāstotra | | ,, | 4/338 |
| | | ,, | 5/2320 |
| No. 1690 ( Śa. 38b$^{2}$-42a$^{5}$ ) | | ,, | 4/22 |
| Phreṅ-ba ḥdsin-paḥi bstod-pa | | ,, | 3/604 |
| A. Thams-Cad mkhyen-paḥi bśes | | ,, | 4/70 |
| gñen. | | ,, | 5/134 |
| | | ,, | Reel No H. 387/7 |
| No. 1691 ( Śa 42a$^{5}$-46a$^{1}$ ) | | ,, | ,, ,, E. 229/6 |
| Me-tog Phreṅ ḥdsin-gyi | | ,, | ,, ,, E. 874/8 |
| bstod-pa. | | ,, | ,, ,, E. 259/10 |
| A. same above. | | ,, | ,, ,, E. 259/24 |
| | | ,, | ,, E. 366/7 |
| No. 1692 ( Śa 46b$^{2}$-49b$^{6}$ ) | | ,, | 4/2089 |
| Ḥphags-ma sgrol-maḥi me-tog | | ,, | 3/589 |
| Phreṅ-ba ḥdsin-pahi bstod- | | ,, | 3/360 |
| pa. | | MCBMBLJ | CH 8 |
| A. Same. | | ,, | CH 123 |
| | | ,, | CH 58 |
| | | ,, | CH 210-A |
| | | ,, | CH 335 |
| | | ,, | CH 400 |
| | | ,, | DH 55 |
| | | ,, | DH 113 |
| | | ,, | DH 215 |
| | | ,, | DH 299 |
| | | JBORS | XXIII. 1-272 |
| | | SMTUL | 23-II |
| | | ,, | 201-16 |
| | | ,, | 393, 394, |
| | | ,, | 395, 396 |
| | | ,, | 418-141 |
| | | CAMBRIDGE | 1104-II |
| | | ,, | 1272 |
| | | ,, | 1362 |
| | | RAS | 30-I |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 12 | Comp. | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 23 | | |
| ,, | ,, | 20 | | |
| ,, | ,, | — | | |
| PL | Bhujimol | 8 | | |
| ,, | N | 9 | | |
| NP | Dev. | 7 | | |
| ,, | N | 49 | | |
| ,, | ,, | 8 | | |
| ,, | ,, | 10 | | |
| ,, | ,, | 40 | | |
| ,, | ,, | 52 | | |
| ,, | ,, | ( 24–32 ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | ( 158–161 ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 37b–42b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | 28 ( 1b–28b ) | | With Newari translation. |
| ,, | ,, | 36 ( 1b–36b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | 43 ( 1b–43a ) | | |
| ,, | ,, | 81 ( 1b–81b ) | | |
| ,, | ,, | 40 ( 1b–40a ) | | |
| ,, | ,, | 9 ( 2–33 ) | Incomp. | Ns. 973. missing F. 1, 3, 6–8, 11, 13–26, 28–30, 33. |
| ,, | ,, | 8 ( 1a–8b ) | Comp. | |
| ,, | ,, | 21 ( 2–22a ) | Incomp. | Missing F. 1. |
| ,, | ,, | 3a ( 1–39 ) | ,, | |
| ,, | ,, | 88 ( 1b–87b ) | ,, | |
| ,, | Māgadhi | 9 | Comp. | |
| Paper | N | ( $10b^{6}$–$16b^{4}$ ) | | |
| ,, | | ( $54b^{4}$–$60b^{4}$ ) | | |
| ,, | | — | | With Vernacular translation. |
| ,, | | — | | ,, ,, Commentary. |
| ,, | | ( $253a^{6}$–$257b^{7}$ ) | | |
| ,, | | 25 | | XVIII—XIX Cent. |
| ,, | | 25 | | A.D. 1784. With Vernacular Comment. |
| ,, | | 18 | | With Vernacular Commentary. |
| ,, | | 10 | | |
| ,, | | 39 | | With Tīkā |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| स्रग्धरापञ्चकस्तोत्र | | RAS | 29 |
| Sragdharāpañcakastotra | | RAK | 3/360 |
| स्वकरास्तव Svakarāstava | | ,, | 4/1033 |
| स्वयम्भूचैत्यस्तोत्र | | SMTUL | 276-15 |
| Svayambhūcaityastotra | | | |
| स्वयम्भूधर्मधातुचैत्यावदानस्तोत्र | | MCBMBLJ | CH 214-K |
| Svayambhūdharmadhātu-Caityāvadānastotra | | | |
| स्वयम्भूधर्मधातुचैत्यवन्दनास्तोत्र | | SMTUL | 258–13 |
| Svayambhūdharmadhātucaityavandanāstotra | | | |
| स्वयम्भूनाथस्तव | | ,, | 164–22 |
| Svayambhūnāthastava | | | |
| स्वयम्भूबुद्धगीतस्तोत्र | | MCBMBLJ | CH. 214-S |
| Svayambhūbuddhagītastotra | | | |
| स्वयम्भूभट्टारकस्तोत्र | जयप्रतापमल्लदेव | ,, | CH 215-A |
| Svayambhūbhaṭṭāraka- | Jayapratāpa- | SMTUL | 164-7 |
| stotra | malladeva | ,, | 276–37 |
| | | RAK | 4/1033 |
| स्वयम्भूभट्टारकश्रीविश्वबुद्धकृतस्तोत्र | | MCBMBLJ | CA 74-7 |
| Svayambhūbhāṭṭāraka-Śrīviśvabuddhakṛtastotra | | | |
| स्वयम्भूस्तव Svayambhūstava | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | ( 5a-5b ) | | M. Film. CIHTS. |
| ,, | ,, | ( 22–23 ) | | ,, ,, |
| Paper | | ( 27,3-29,5 ) | | |
| NP | N | Folding Book | | NS. 962 |
| Paper | ,, | ( 50,4-53,4 ) | | |
| ,, | | ( 38,8-17 ) | | |
| NP | | Folding Book | | NS. 962 |
| ,, | | ,, | | ,, |
| Paper | ,, | ( 12,6-14,11 ) | | |
| ,, | ,, | ( 109,3-115,5 ) | | |
| NP | ,, | ( 44a ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | ,, | 3 ( 1b-3b ) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 8a-8b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 9a-9b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 9b-10b ) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| स्वयम्भूस्तुति Svayambhūstuti | | RAK | 3/360 |
| स्वयम्भूस्तोत्र Svayambhūstotra | | ,, | 4/2089 |
| स्वस्तिवाक्यमङ्गलस्तोत्र Svastivākyamaṅgalastotra | | MCBMBLJ | A-134 |
| हरसिद्धिस्तोत्र Harasiddhistotra | | RAK | 3/589 |
| हारतीस्तुति Hāratīstuti | | MCBMBLJ | A 160 |
| हारतीस्तोत्र Hāratīstotra | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | Reel No. E. 596/1 |
| | | MCBMBLJ | KA 16-X |
| हेरुकचतुर्विंशतिस्तोत्र Herukacaturviṁśatistotra | | ,, | CH. 148-D |
| हेरुकविशुद्धिस्तोत्र Herukaviśudhistotra | | RAK | 4/1033 |
| | | PCHVV | ,, |
| हेरुकयोगाम्बरकालचक्रहेवज्रस्तोत्र Herukayogāmbarakālacakra-hevajrastotra | | SMTUL | 202-3 |
| हेरुकस्तुति Herukastuti | कण्हपाद Kaṇhapāda | JBORS | XXTI-25-143 |
| हेवज्रयोगिनीस्तुति Hevajrayoginīstuti | | ,, | XXVI-96-144 |
| हेवज्रस्तुति Hevajrastuti | समाधिवज्र Samādhivajra | ,, | XXVI-23-141 |
| | | ,, | XXVI-22-140 |
| हेवज्रस्तोत्र Hevajrastotra | | MCBMBLJ | A 91-2 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev | ( 10b ) | | M. Film. CIHTS |
| ,, | N | 108-110 | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | 13 | | ,, ,, |
| ,, | N | ( 255a ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | 6 | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | ( 30b ) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | ( 188b ) | | ,, ,, |
| ,, | N | 6 | Comp. | ,, ,, |
| ,, | ,, | 5 | | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | ,, ,, |
| ,, | ,, | — | | ,, ,, |
| ,, | ,, | — | | ,, ,, |
| Paper | ,, | ( $322a^5$–$b^2$ ) | | |
| ,, | Kuṭila | 231 | Comp. | |
| ,, | ,, | 235 | ,, | |
| ,, | ,, | 230 | ,, | |
| ,, | ,, | 228 | ,, | |
| NP | N | 8( 11b–18b ) | | |

# नरोपा की अन्तराभव योगसाधना

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धीः' के पिछले चार अंकों में नरोपा की छः योग साधनाओं में से चार का वर्णन किया जा चुका है। प्रस्तुत अंक में पंचम अन्तराभव योग का वर्णन किया जा रहा है। संक्षेप में अन्तराभव योग को त्रिकाय ( तीन कायों ) के रूप में अनुभव किया जा सकता है—

1. मृत्यु के समय में धर्मकाय का,
2. अन्तराभव के समय में संभोगकाय का,
3. पुनर्जन्म ग्रहण करने के समय में निर्माणकाय का।

इस प्रकार यह एक मार्ग है, जो बुद्ध के त्रिकाय मार्ग की उपलब्धि की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट करता है। ]

नरोपा की छः योग साधनाओं ( विधियों ) में पांचवीं विधि अन्तराभव अवस्था के सिद्धान्त से सम्बद्ध है। दो जन्मों के बीच की अन्तराभव अवस्था के लिये भोट भाषा में 'बर्दो थोडोल' ( पुनर्भव, अन्तराभव के पूर्व श्रवण द्वारा जीवन्मुक्ति ) का उपदेश प्रचलित है। भोट भाषा में यह कई पोथियों में सन्निहित है, जिनका अनुवाद अंग्रेजी भाषा में "दि टिबेटन बुक ऑफ डेड" में प्राप्य है। उक्त उपदेशों में जीवन की कल्पना एक स्वप्नमयी निरन्तरता के रूप में की गई है, जिसमें मरण और जन्म के बीच केवल अन्तराभव की स्थिति होती है।

'बर्दो थोडोल' में बार-बार समझाया गया है कि मरते समय केवल योगी ही, जिसे प्रभास्वर प्रकाश की अनुभूति प्राप्त होती है, अन्तराभव ( पुनर्भव ) के समय भी अपनी अध्यात्म चेतना का संवहन करता है। सामान्य रूप से अध्यात्म चेतना नया जन्म धारण करने के समय प्रायः क्षीण हो गई रहती है। जितनी देर तक अन्तराभव अवस्था में प्राणी को रहना होगा, वह उसके किये गये कर्म पर निर्भर करता है, जिसका सुविस्तर वर्णन आगे यथास्थान किया जायगा। उसी के अनुसार वह माया से अभिभूत रहता है। समय आने पर वह माता के गर्भ में प्रवेश कर नया जीवन आरम्भ करता है। उस समय भी वह अपनी वासनाओं का दास होता है, क्योंकि वासनाएँ अज्ञानमयी होती हैं।

इसके विपरीत यदि किसी योगी ने अपने जीवनकाल में इस अन्तराभव योग में कुशलता प्राप्त की होती है, तो ( वह ) प्राण छोड़ते समय इच्छाशक्ति के प्रबल आवेग के साथ समाधि की उच्चतम स्थिति में रहकर बोधि के साथ पारमार्थिक सायुज्य को प्राप्त कर लेता है। अबोध सत्त्वों ( प्राणियों ) के विपरीत वह अचेतनावस्था की मूर्छा का अतिक्रमण कर अपने पार्थिव

शरीर को पारमार्थिक चेतना से सर्वथा असम्पृक्त कर लेता है। कोई योगी साधारण ढंग से नहीं मरता, जब तक कि कोई दुःसंयोग न उपस्थित हो, जिसमें उसकी अचानक हत्या कर दी जाय।

योगी का शरीर धारण करना और उसे छोड़ना परिधान का धारण करना और त्यागना मात्र होता है, जिस तरह कोई अपनी इच्छा से परिधान धारण कर ले अथवा उसे उतार कर रख दे। योगी के चित्त में चेतना का आह्लाद और बोधि का निवास होता है। बोधिसत्त्व जीवन के रहस्य को समझकर ही किसी पावन क्षण में पुनर्भव-अन्तराभव को अंगीकार करते हैं और योग में दीक्षा लेने वाले साधकों की चतुर्थ कोटि में जन्म ग्रहण करने के लिये माता के गर्भ में जानबूझ कर प्रवेश करते हैं। माता गर्भ धारण करती है। उसकी बोधि-सत्त्व की गर्भावस्था के कालपर्यन्त अपनी चेतनता बनी रहती हैं और चैतन्य रूप में ही वे जन्म ग्रहण करते हैं[1], यह बुद्धवचन है।

धर्म का लक्ष्य जीव ( सत्त्व ) को उस महाशक्ति से संपुष्ट करना है, जिसके द्वारा वह इच्छाशक्ति से माया की समस्त अवस्थाओं को लांघता हुआ चेतना की अप्रतिहत निरन्तरता को बनाये रखकर अपने सूक्ष्म ( आणविक ) चित्त ( मन ) Microcosmicmind को ब्रह्माण्ड चित्त ( मन ) Macrocosmicmind में मिला दें। माया का जयी जीवन और मृत्यु का विजेता होता है। वह अन्धकार में प्रकाश तुल्य है, भ्रान्त का मार्गदर्शक है तथा इन्द्रियों के वशीभूत रहने वालों का त्राता है। महायान की लोकोत्तर भाषा में संसार एवं निर्वाण के बीच कोई भेद नहीं है। वह अनियन्त्रित वनराज की तरह पर्वत श्रेणियों में विचरण करता है। चार योनियों में उसका अवतरण उसकी इच्छा से ही होता है[2]।

भोट देश के गुरुओं की तान्त्रिक भाषा में मरण-प्रक्रिया की तुलना तेल के अभाव में बुझते हुए दीपक से की जाती है तथा उसी प्रकार के प्रतीकों से बाह्यजगत् में घट रही घटनाओं के अभिप्राय जाने जाते हैं। जैसे—विलक्षण प्रकाश, ध्वनियाँ, नाना प्रकार के रूप, जो अन्तराभव ( पुनर्भव ) की अवस्थाओं में प्रविष्ट होने वाले व्यक्ति के सामने आते हैं।

उक्त प्रक्रिया की बुद्धिपरक परीक्षा से हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि जीव ( सत्त्व ) के जीवन में स्थानान्तरण के समय जो भी चमत्कारिक घटनाएँ दिखाई देती हैं, वह प्रपञ्च मात्र हैं। जैसे भाव हमारे चित्त ( मन ) की तरंगों में उदित होते हैं, उन्हीं का मोहात्मक रूप ग्रहण कर वे माध्यम के सन्निकट रूपायित होते हैं। विचारणीय बात यह है कि चित्त ( मन ) के अन्तःस्थल में जो संवेग मरण का आतंक लेकर प्रस्तुत होते हैं, उन्हीं का बिम्ब मस्तिष्क पर पड़ता है।

---

1. द्रष्टव्य–पालि विनय में आये 'दीघनिकाय' का संगीति सुत्त।
2. द्रष्टव्य–जेत्सुन–कह्बुम तिब्बती संस्करण।

अन्तराभव के समय बिम्ब भी उसी तरह मस्तिष्क पर छा जाते हैं। यहाँ नरोपा जी की जिस पुस्तक से ऊपर के विचार लिये गये हैं, उसकी व्याख्या के रूप में तिब्बती वाङ्मय में अनेकों पुस्तकें प्राप्य हैं, जो मरण तथा मरणोपरान्त अन्तराभव-पुनर्भव की प्रक्रियाओं को व्याख्यायित करती हैं, अर्थात् गर्भाधान से लेकर गर्भावस्था तक की सम्पूर्ण विवेचना उन पुस्तकों में पाई जाती है।

## अन्तराभव योग का शिक्षण

अन्तराभव योग की साधना में लगे साधक को पहले अन्तराभव के मौलिक सिद्धान्तों को समझना चाहिये। इसकी सूचना अन्य स्रोतों से भी मिल सकती है, विभिन्न सूत्रों और तन्त्रों की सहायता से इस विषय पर व्यापक अध्ययन किया जा सकता है। हम यहाँ संक्षेप में अन्तराभव की चार स्थितियों पर विचार करेंगे—

1. जब रूपस्कन्ध का आकार निलीन ( परिवर्तित ) होने लगता है, तो कमजोर साधक क्षरण, अर्थात् थकावट की स्थिति में आ जाता है। जब पृथिवी तत्त्व निलीन होते हैं, तो उसका शरीर सूखने लगता है। जब प्रकाश के अंश निलीन होते हैं, तो साधक अपने अक्षिपटल को घुमा नहीं पाता, जिससे वह स्पष्ट देख नहीं पाता और जब उसकी महाप्रज्ञा निलीन होती है, तो साधक का चित्त ( मन ) बहुत धुँधला और मतिमन्द ( बुद्धिहीन ) हो जाता है।

2. जब वेदनास्कन्ध निलीन होता है, तो साधक का शरीर ढीला ( आलसी, निष्क्रिय ) और सुन्न ( जडीभूत ) हो जाता है, जब उसका जल तत्त्व समाप्त होता है, तो शरीर के भीतर का स्राव बन्द हो जाता है। जब उसके श्रोत्र ( सुनने के ) अंग शिथिल हो जाते हैं, तो साधक सुन नहीं पाता और जब विज्ञान या विज्ञानस्कन्ध की एकता का बोध समाप्त होता है, तो साधक हर्ष और दुःख में भेद नहीं कर पाता।

3 जब संज्ञास्कन्ध का बोध निलीन होने लगता है, तो साधक बाह्य वस्तुओं को देख नहीं पाता, अर्थात् जब उसका अग्नि तत्त्व निलीन होने लगता है, तो उसकी पाचन शक्ति समाप्त होने लगती है। जब नासिका की घ्राण शक्ति (सूँघने की शक्ति) खतम होने लगती है, तो उसका ऊर्ध्व प्राण मन्द गति से, अर्थात् धीमे धीमे चलता है और अनियमित हो जाता है। जब गन्ध-शक्ति निलीन होने लगती है, तो साधक गन्धों के भेद को भूल जाता है और जब विज्ञान का अनुभव समाप्त होता है, तो मरने वाला व्यक्ति अपने सामने खड़े हुए सम्बन्धियों तक को नहीं पहचान पाता।

4. जब गति-शक्ति क्षीण हो जाती है, तो साधक कुछ भी नहीं कर पाता और जब प्राण का क्षय होने लगता है, तो उसके दशविध प्राण वहीं लौट जाते हैं, जहाँ से वे आये हैं और जब स्वाद की संवेदना समाप्त हो जाती है, तो उसकी जिह्वा छोटी और सघन हो जाती है। इस

प्रकार जब स्वादेन्द्रिय निलीन होती है, तो साधक विभिन्न प्रकार के रसों के स्वाद को नहीं पहचान पाता और जब विज्ञान की क्रियात्मकता समाप्त हो जाती है, तब साधक न तो काम कर सकता है और न इच्छा।

## बौद्ध सूत्र और तन्त्र ग्रन्थों के अनुसार मृत्यु से सम्बद्ध सूचनाएँ

1. जब पृथिवी तत्त्व जल में अन्तर्भूत हो जाता है, तो साधक अपना शरीर मोड़ नहीं पाता, जिससे वह समझने लगता है कि उसकी सभी प्रकार की सहायताएँ समाप्त हो रही हैं तथा अब वह भी समाप्त ( नष्ट ) होने वाला है। वह चिल्लाना चाहता है कि 'कृपया उसे खड़ा होने के लिये सहायता कीजिये, यह उसकी मृत्यु का एक बाहरी लक्षण है। भीतरी लक्षण के रूप में चेतनाएं बादल की भांति आवाज देती हुई दिखाई देती हैं।

2. जब जल तत्त्व अग्नि में मिलने लगता है, तो बाहरी लक्षण के रूप में उसके सभी प्रकार के स्राव सूख जाते हैं तथा भीतरी लक्षण के रूप में चेतनाएँ अपने को माया ( अर्थात् मृगमरीचिका ) के रूप में बदलती हुई क्रोध के तैंतीस भेदक विचारों में अन्तर्लीन होती हुई दिखाई देती हैं।

3. जब अग्नि तत्त्व प्राण में निलीन होता है. तो शरीर की गर्मी में भयानक कमी होती है, जिसके कारण उसकी अंगुलियाँ और अंगूठे सुन्न और ठंडे पड़ जाते हैं। यह उसे बाहरी लक्षण के रूप में ज्ञात होने लगता है, चेतना धुँधली चिनगारी की भाँति दिखाई देती हैं तथा 40 प्रकार के काय के विचार निलीन हो जाते हैं, यह उसके आन्तरिक लक्षण हैं।

4 जब प्राण चेतना में लीन हो जाता है, तो मरते हुए व्यक्ति का उच्छ्वास ( बाहरी श्वास ) बहुत लम्बा ( झाड़ीदार ) होता है और प्रश्वास ( भीतरी श्वास ) बहुत कम देर टिकता है। यह उसके बाहरी लक्षण हैं और भीतरी लक्षण दीपशिखा की भाँति दिखाई देता है तथा सात प्रकार के अज्ञान के विचार निलीन हो जाते हैं।

इस प्रकार इस ग्रन्थ के आधार पर ये लक्षण साधक को मृत्यु के समय एक के बाद एक दिखाई देने लगते हैं, या एकाएक दिखाई देने लगते हैं। यह उसके व्यक्तिगत कृत्यों पर निर्भर करता है।

जब उसके सूक्ष्म तत्त्व अन्तर्लीन होते हैं, तो मरने वाला व्यक्ति निम्नलिखित स्थिति का अनुभव करता है—

1. जब चेतना प्रकाश के प्रकटीकरण के रूप में अन्तर्लीन होती है, तो साधक बादल-विहीन आकाश में चन्द्रमा की भाँति उसे देखता है।

2. जब प्रकाश का प्राकट्य प्रकाश के संवर्धन ( वृद्धि ) में लीन होता है, तो वह ( साधक ) प्रकाश को लाल-नीले रंगों की भाँति प्रातःकालीन रेखा के सदृश देखता है।

3. जब वृद्धिगत प्रकाश पूर्ण प्रकाश में अन्तर्लीन होता है, तो साधक पूर्ण अन्धेरे का अनुभव करता है तथा चेतनाहीन हो जाता है।

4. यह अचेतन अवस्था पुनः प्रकाश में लीन होती है और पारदर्शी शून्यता के सदृश प्रातःकालीन बादलविहीन आकाश में सभी सूक्ष्म मल पूर्व तीन अवस्थाओं को पार करते हुए दिखाई देते हैं, यही वास्तविक मृत्यु का प्रकाश, अर्थात् सहज प्रकाश है।

इस प्रकार जब विभिन्न प्रकार के तत्त्व एक दूसरे में अन्तर्लीन हो जाते हैं, तो प्राण तत्त्व अन्त में चेतना में, अर्थात् हृदयचक्र में निलीन होता है, श्वेत बिन्दु शीर्षचक्र से नीचे उतरता है, रक्त बिन्दु नाभिचक्र से ऊपर उठता है और दोनों ( शुक्र-शोणित ) बिन्दु हृदयचक्र में मिलते हैं। जब श्वेत ( शुक्र ) और रक्त ( शोणित ) बिन्दु पूर्ण रूप से मिल जाते हैं तो मृत्यु का प्रकाश दिखाई देता है। षड्जाति गति आदि के प्रत्येक सत्त्व ( प्राणी ) मृत्यु के प्रकाश को अपने जीवन के अन्त में देखते हैं, लेकिन दुर्भाग्यवश उसे पहचान या पकड़ नहीं पाते।

**अन्तराभव का उदय**

मृत्यु के प्रकाश से पूर्णता, वृद्धिगतता और प्राकट्य क्रमशः पैदा होते हैं। जब प्रसुप्ति ( तन्द्रावस्था ) में प्राण गतिशील होता है, तो पूर्णता का प्रकाश उदित होता है और तुरन्त थोड़ी देर के बाद वृद्धिगत प्रकाश और प्राकट्य का प्रकाश अनुगत होता है। तब अस्सी प्रकार के विभेदक विचार पैदा होंगे। इसके परिणामस्वरूप सभी मायिक अन्तराभव के परिणाम दिखाई देंगे।

यहाँ एक प्रश्न उठ खड़ा होता है कि अन्तराभव में रहने वाले सत्त्व के शरीर और मुख की कैसी आकृति ( दृष्टि ) होती है? असंग बन्धुओं के अनुसार सत्त्व अगले जन्म के अनुसार रूप धारण करता है, किन्तु अन्य लोगों के अनुसार वह पूर्व जन्म के कर्मानुसार रूप ( जन्म ) धारण करता है। अभिधर्मकोश में कहा भी है—

एकाक्षेपादसावैष्यत्पूर्वकालभवाकृतिः।
स पुनर्मरणात् पूर्व उपपत्तिक्षणात्परः ( 3.13 )

जिस कर्म से पूर्वकालभव, अर्थात् प्रतिसन्धि के पश्चात् अनागत गति का सत्त्व आक्षिप्त होता है, उसी कर्म से अन्तराभव भी आक्षिप्त होता है। अतः अन्तराभव की आकृति पूर्वकालभव की आकृति के तुल्य होती है। जो कर्म नरकादि गति को आक्षिप्त करता है, वही कर्म तत्प्रापक अन्तराभव को भी आक्षिप्त करता है। अतः अन्तराभव की आकृति उस गति के अनागत पूर्वकालभव की सी होती है, जिसके वह अभिमुख है। अन्तराभव का प्रमाण पाँच या छः वर्ष के शिशु का होता है, किन्तु उसकी इन्द्रियाँ व्यक्त होती हैं। बोधिसत्त्व का [1]अन्तराभव पूर्ण यौवन को प्राप्त बोधिसत्त्व के सदृश होता है। वह लक्षण और अनुव्यंजनों के सहित होता है।

1. "पूर्णयून इव बोधिसत्त्वस्यान्तराभवः सलक्षणानुव्यञ्जनश्च" ( अभि०, पृ० 290 टि० )।

गुरूपदेश क्रमानुसार अन्तराभव के प्राथमिक समय में अन्तराभविक सत्त्व ( जीव ) के शरीर ( देह ) की आकृति पूर्वजन्म के सत्त्व की भाँति होती है और फिर वह धीरे-धीरे धूमिल होती है। इस प्रकार अन्तराभव की अगली अवस्था में वह आने वाले अगले जन्म की गति को प्राप्त करता है। यह सिद्धान्त केवल तर्कसंगत ही नहीं, बल्कि शास्त्रानुमोदित भी है। इस विषय में अभिधर्मकोश में कहा भी है—

मृत्यूपपत्तिभवयोरन्तरा भवतीति यः।
गम्यदेशानुपेतत्वान्नोपपन्नोऽन्तराभवः ॥ ( 3.10 )

अर्थात् अन्तराभव मरणभव और उपपत्तिभव के बीच का अन्तराल है। गम्य देश में प्राप्त न होने से हम नहीं कह सकते कि यह उपपन्न है। मरणभव, अर्थात् मरणकाल के पञ्च-स्कन्ध और उपपत्तिभव अर्थात् उपपत्तिकाल के पञ्चस्कन्ध के अन्तराल में एकभव, एककाय एक पञ्चस्कन्ध होता है, जो उपपत्ति देश को जाता है। यह भव दो गतियों के अन्तराल में होता है, अतः इसे अन्तराभव कहते हैं।

योगाचारभूमिशास्त्र में कहा है—"अन्तराभव इत्यप्युच्यते, मरणभवोत्पत्तिभवयोरन्तराले प्रादुर्भावात्। गन्धर्व इत्युच्यते, गन्धेन गमनाद् गन्धेन पुष्टितश्च। मनोमय इत्युच्यते, तन्निश्रित्य मनस उपपत्त्यायतनगमनतया, शरीरगत्या च पुनर्नालम्बनगत्या। अभिनिर्वृत्तिरप्युच्यते उपपत्तेराभिमुख्येन निवर्तनतया" इति।

संवरोदयतन्त्र में कहा है—

मायोपमसमाधिं च न प्रजानन्ति मानुषाः।
अनादिकालिकक्लेशवासनाप्रबलीकृताः ॥
तेन पुराकृतं कर्म च्युत्युत्पत्ति संभवेत्।
सामग्रीं न लभते तावत् सप्ताहमन्तराभवे ( तिष्ठति ) ॥
अन्तराभवसत्त्वस्य देशान्तरगामिवत्।
कथञ्चित् कर्मसूत्रेण षड्गतिश्च प्रजायते ॥ ( 2.11-13 )

इस प्रकार बहुत से सूत्रों और तन्त्रों में अन्तराभव दशा में संस्कारकाय की भाँति पूर्व जन्म के अस्तित्व को माना गया है।

कालचक्रतन्त्र की बृहट्टीका विमलप्रभा भी इससे सहमत है। यह तथ्य और अधिक स्पष्ट हो जाय, यदि हम एक स्वप्न का उदाहरण लें। स्वप्न में बराबर सोचने के कारण हम अपनी आकृति ( आकार ) और शरीर को छोड़ नहीं पाते। ठीक इसी प्रतीक की भाँति संस्कारित विचार पूर्व अन्तराभव के स्वरूप को रखे रहते हैं और केवल अन्तिम क्षण में जब पूर्व जन्म के सांस्कारिक विचार धूमिल होते हैं, तो एक नया शारीरिक रूप आने वाले सत्त्व का दिखाई देता है।

अन्तराभविक सत्त्व सभी अंगों से युक्त होता है और बिना किसी बाधा के सर्वत्र चल सकता है। केवल उस स्थान को छोड़, जहाँ उसे पैदा होना है। वह कुछ सांसारिक प्रभुत्वमय शक्तियों को प्राप्त करता है। भोजन के गन्ध से तृप्त होता है और अन्य विभिन्न अन्तराभविक सत्त्वों को देख सकता है। अभिधर्मकोश में कहा है—

सजातिशुद्धदिव्याक्षिदृश्यः कर्मर्द्धिवेगवान् ।
सकलाक्षोऽप्रतिघवानभिवर्त्यः स गन्धभुक् ॥ 3.14 ॥

वह समानजातीय अन्तराभव से और सुविशुद्ध दिव्य चक्षु से देखा जाता है, अर्थात् वह देवादि सजातीय अन्तराभव से देखा जाता है। वह सुविशुद्ध दिव्य चक्षु से भी देखा जाता है। उस दिव्य चक्षु से जो 'अभिज्ञामय' है, क्योंकि वह चक्षु सुविशुद्ध है। वह 'प्राकृतिक' या 'उपपत्ति-प्रतिलम्भिक' दिव्य चक्षु, यथा देवों के दिव्य चक्षु से नहीं देखा जाता। अन्य आचार्यों के अनुसार देवान्तराभविक सब अन्तराभवों को देखता है। मनुष्य-प्रेत-तिर्यक्-नारक-अन्तराभविक पूर्व-पूर्व को अपास्त कर शेष को देखता है[1]। वह कर्म के ऋद्धि-वेग से समन्वागत है, अर्थात् वह कर्मर्द्धिवेगवान् है :— कर्म से प्रवृत्ति ऋद्धि अर्थात् आकाशगमन के वेग से समन्वागत है। स्वयं बुद्ध उसके वेग को नहीं रोक सकते, क्योंकि वह कर्मबल से समन्वागत है। उसकी इन्द्रियाँ सकल, सम्पूर्ण हैं। वह सकलाक्ष है। 'अक्ष' शब्द का अर्थ 'इन्द्रिय' है, वह अप्रतिघ है। जिसका कोई प्रतिघात न हो, वज्र भी उसके लिये अप्रतिघ है। उसका निवर्तन नहीं हो सकता। अन्तराभव मनुष्य मनुष्य न रह कर अन्तराभव देव कभी नहीं होता। जिस गति के अनुसार उसकी आकृति है, उसी गति में उपपन्न होने पर वह जायगा।

कामधातु का अन्तराभव क्या अन्य कामावचर सत्त्वों के सदृश कबड़ीकार आहार का भक्षण करता है ? हाँ, किन्तु स्थूल आहार का नहीं। वह गन्ध का भक्षण करता है। इससे उसका नाम गन्धर्व है। 'गन्धर्व' वह है, जो गन्ध को खाता है।

यदि अन्तराभव सत्त्व दुःखी जगत् में पैदा होने जा रहा है, तो उसे सर्वप्रथम अन्धकार का दर्शन होगा, अर्थात् वह बरसाती रात आदि के घने अन्धकार को देखेगा, यदि वह सुखी जगत् में पैदा होने वाला है, तो वह चमकते प्रकाश युक्त स्वच्छ चन्द्रमा को देखेगा। कुछ शास्त्र कहते हैं कि जो सत्त्व नरक में पैदा होने वाला है, वह जगत् की सभी वस्तुओं को काली, भूरी, जली

1. द्रष्टव्य—विभाषा ( 70-13 )। क्या अन्तराभव एक दूसरे को देखते हैं ? कौन किसको देखता है ? इसमें विविध मत हैं। कुछ के अनुसार नारक अन्तराभव केवल नारक अन्तराभवों को देखता है ... ... देव अन्तराभव केवल देव अन्तराभव को देखता है। दूसरे आचार्यों के अनुसार तिर्यक् अन्तराभव नारक और तिर्यक् अन्तराभव दोनों को देखता है ... अन्य आचार्यों के अनुसार पाँच जाति पाँचों जातियों को देखती हैं ( अभि० पृ० 292 टि० )।

हुई लड़कियों को भाँति देखता है। वह सत्त्व जो प्रेतलोक में पैदा होने वाला है, धूमिल रंग-रूप को देखेगा। जो सत्त्व स्वर्गलोक में पैदा होने के लिये नियत हैं, वे स्वर्णिम प्रकाश को देखेंगे, जो सत्त्व रूपधातु ( रूपलोक ) में उत्पन्न होने के लिये नियत ( निश्चित ) हैं, वे स्वच्छ प्रकाश को देखेंगे। वे सत्त्व जो अरूप धातु में नियत हैं, उन्हें अन्तराभव-बोध नहीं होगा वे सत्त्व मृत्यु के पश्चात् तुरन्त अरूपधातु में जन्म लेंगे। यह कहा जाता है कि जो सत्त्व अरूपधातु श्रेणियों में पैदा होंगे, वे पुनः अन्तराभव का अनुभव करेंगे।

जब उसका पृथिवी धातु तत्त्व विसन्तुलित होता है, तो अन्तराभविक सत्त्व बिजली की कड़क की आवाज को सुनता है। जब उसका जल तत्त्व क्षुब्ध होता है, तो वह समुद्र की तरंगों की आवाज ( गूँज ) को सुनता है। जब उसका अग्नितत्त्व क्षुब्ध होता है, तो वह जंगल की प्रज्वलित आग के भयंकर निर्नाद को सुनता है और अन्त में जब उसका वायु तत्त्व भी क्षुब्ध होता है, तो वह प्रचण्ड तूफान की ऊँची ( उच्च ) चीत्कार ( चीख ) को सुनता है।

तीन कामगत भाव ( राग, द्वेष और मोह ) द्वारा अन्तराभविक सत्त्व को विभिन्न प्रकार के भयावह ( डरावने ), पूर्ण सफेद, लाल और काली आकृति के दर्शन होते हैं, जिसके कारण उसके क्षुब्ध विचार ऐसे खड़े होते हैं, जैसे मानों भयंकर दैत्य और राक्षस उसके सामने उसको खा जाने ( लील जाने ) के लिये पहुँच रहे हों।

## अन्तराभव सत्त्व के गुण

1. अन्तराभवसत्त्व के शरीर का कहीं प्रतिरोध नहीं होता, उसकी छाया नहीं होती और एक क्षण में वह कई देशों का भ्रमण कर सकता है। संवरोदय तन्त्र में कहा है—

अन्तराभवसत्त्वस्य प्रदेशान्तरगामिवत्।
कथञ्चित् कर्मसूत्रेण षड्गतिश्च प्रजायते ॥ 2.13 ॥

2. अन्तराभवसत्त्व अन्य क्षेत्रों में अपने कार्यों को नहीं देख सकता।

3. वह अतीन्द्रिय द्रष्टा तथा दूरभाष वाला होता है।

4. वह न सूर्य, न चन्द्रमा और न तारों को ही देखता है।

5. वह सहज आत्मा के अच्छे-बुरे पूर्व जन्म के कृत्यों ( कार्यों ) का निरीक्षण करता है।

6. यद्यपि वह भोजन देखता है, किन्तु वह तब तक उसे नहीं ग्रहण करता, जब तक कि उसे वह उपहृत न किया जाय। अभिधर्मकोश में कहा है—

सजातिशुद्धदिव्याक्षिदृश्यः कर्मर्द्धिवेगवान्।
सकलाक्षोऽप्रतिघवाननिवर्त्यः स गन्धभुक् ॥ 3.14 ॥

यद्यपि ऊपर जो लक्षण दिये गये हैं, उनके पूर्णरूप से उन ( अन्तराभव सत्त्व ) में मिलना कठिन है, क्योंकि प्रत्येक मनुष्य ( सत्त्व ) के कर्म समान ( सदृश ) नहीं होते। उसके परि-

णाम भी भिन्न-भिन्न होते हैं। इसलिये कई मार्गों में अन्तराभव अवस्था स्वप्न की अवस्था की भाँति बहुत कम देर तक रहने वाली अनिश्चित होती है।

### अन्तराभव कितने काल तक अवस्थान करता है ?

अन्तराभव सत्त्व का जीवनकाल अधिक से अधिक सात दिन का होता है। लेकिन इसके बीच में अन्तराभव सत्त्व पुनः पैदा नहीं होता। वह गिर कर मूर्छित सा हो जाता है और तुरन्त दूसरे अन्तराभव में चला जाता है। इस प्रकार यह क्रम सात बार आवर्तित होकर 49 दिन तक हो सकता है। संवरोदय तन्त्र में कहा है—

मायोपमसमाधिं च न प्रजानन्ति मानुषाः।
अनादिकालिकक्लेशवासनाप्रबलीकृताः ॥
तेन पुराकृतं कर्मं च्युत्युत्पत्तिः संभवेत्।
सामग्रीं न लभते तावत् सप्ताहमन्तराभवे ( तिष्ठति ) ॥ ( 2.11-12 )

योगाचारभूमिशास्त्र में भी कहा है—'स पुनरन्तराभवः सप्ताहं तिष्ठत्यसत्युपपत्तिप्रत्ययलाभे। सति पुनः प्रत्ययलाभेऽनियमः। अलाभे पुनश्च्युत्वा पुनः सप्ताहं तिष्ठति यावत् सप्त सप्ताहानि तिष्ठत्युपपत्तिप्रत्ययमलभमानः। तत ऊर्ध्वमवश्यमुपपत्तिप्रत्ययं लभते। तस्य च सप्ताहच्युतस्य कदाचित्तत्रैवाभिनिर्वृत्तिर्भवति। कदाचिदन्यत्र विसभागे। स चेत्कर्मान्तरक्रिया परिवर्तेत, तदन्तराभवबीजं परिवर्तयति' ( विधुशेखर भट्टाचार्य द्वारा सम्पादित, पृ० 19 )।

अभिधर्मकोश में वसुबन्धु कहते हैं—अन्तराभव कितने काल तक अवस्थान करता है? इसका कोई नियम नहीं है। जब तक उत्पत्ति के लिये आवश्यक हेतुओं का सन्निपात नहीं होता, तब तक वह अवस्थान करता है। वास्तव में एक ही कर्म से अन्तराभव और तदनन्तर का उपपत्तिभव आक्षिप्त होता है और उनका एक निकायसभागत्व है[1] ( वह एक भव के हैं )। अन्यथा अन्तराभव के आयुष्य ( या जीवितेन्द्रिय ) के क्षीण होने से मरण-भव का प्रसंग होगा।

भदन्त वसुमित्र कहते हैं कि अन्तराभव सात दिन तक अवस्थान करता है। यदि उपपत्ति के लिये आवश्यक प्रत्यय सामग्री नहीं है, तो अन्तराभव की मृत्यु होती है और वह पुनः उत्पन्न होता है। अन्य आचार्यों का कहना है कि उसका अवस्थान-काल सात सप्ताह का है।[2] वैभाषिक कहते हैं कि यह उपपत्ति ( सम्भव ) की अभिलाषा करता है। इसलिये यह

---

1. एकनिकायसभागत्वात्। हम समझते हैं कि अन्तराभव अति दीर्घकाल तक अवस्थान कर सकता है, क्योंकि जिस हेतु से यह आक्षिप्त हुआ है, उसी से पूर्वकालभव की आयु, जो प्रायः दीर्घ होती है, आक्षिप्त होती है ( अभिधर्मकोशव्याख्या, पृ० 294 टि० )।

2. कथावत्थु के "तीर्थिकः सत्ताहं वा अतिरेकसत्ताहं व तिट्ठति" आदि के जो वाद तिब्बत में पाये जाते हैं, उनके लिये जाश्के और शरच्चन्द्रदास द्वारा प्रकाशित 'वर-दो' लेख देखिये। उसमें कम या अधिक काल के लिये सामान्यतः 49 दिन से कम के ... और 49 दिन से अधिक नहीं। ( अभि०-पृ० 295 टि० )

अल्पकाल के लिये ही अवस्थान करता है और प्रतिसन्धि-ग्रहण के लिये वेग से जाता है।

## प्रतिसन्धि कैसे होती है ?

अन्तराभव सत्त्व उस स्थान के प्रति अधिक अनुरक्त होता है, जहाँ उसे पुनः उत्पन्न होना होता है। इसलिये वह उसे देखता रहता है। वह जब पैदा होता है, तो भीगा या गर्म रहता है और वह भाप और गन्ध के द्वारा आकर्षित होता है।

जो सत्त्व अण्ड से उत्पन्न होता है—हंस, क्रौंच, मयूर, शुक, सारस आदि, वह अत्यधिक अनुरक्त अपने माता-पिता के प्रति घृणा रखता है, जब वह उनकी मैथुन क्रिया को देखता है। पुरुष के रूप में पैदा होने वाले सत्त्व की अपनी माता के प्रति आसक्ति होती है तथा पिता के प्रति अनासक्ति। स्त्री के रूप में पैदा होने वाले सत्त्व में इसके विपरीत अनुराग और घृणा पैदा होते हैं। अन्तराभव सत्त्व मूर्छित अवस्था में गिरता है और बिना उसे अनुभव किये ही वह पुनः उत्पन्न होता है। अभिधर्मकोश में कहा भी है—

विपर्यस्तमतिर्याति गतिदेशं रिरंसया।
गन्धस्थानाभिकामोऽन्य ऊर्ध्वपादस्तु नारकः ॥ 3.15 ॥

विपर्यस्तमति रमण करने की इच्छा से गति-देश को जाता है, अर्थात् गम्य गति-देश को गमन करने के लिये अन्तराभव का उत्पाद होता है। कर्मों के योग से यह दिव्य-चक्षु से समन्वागत होता है। यह अपने उत्पत्ति-देश को, चाहे वह विप्रकृष्ट क्यों न हो, देखता है। वहाँ वह अपने माता-पिता को विप्रतिपत्ति को देखता है। उसकी गति अनुनय-सहगत और प्रतिघ-सहगत चित्त से विपर्यस्त होती है। यदि वह पुरुष है, तो माता के प्रति उसमें पौंस्न राग उत्पन्न होता है। यदि वह स्त्री है, तो उसमें पिता के प्रति स्त्रैण राग उत्पन्न होता है। इसके विपर्यय, पिता और माता के लिये उसमें प्रतिघ उत्पन्न होता है। इनको वह सपत्न या सपत्नी के समान देखता है। यथा [1]प्रज्ञप्ति में कहा है कि तब गन्धर्व में रागचित्त या द्वेषचित्त उत्पन्न होता है।

इन दो विपर्यस्त चित्तों से विपर्यस्तमति होकर रमण करने की कामना से वह उस देश में आश्लिष्ट होता है, जहाँ इन्द्रिय-द्वय आश्लिष्ट हैं और उस विप्रतिपत्ति-अवस्था को अपने में अधिमुक्त करता है। उस समय गर्भस्थान में अशुचि शुक्र और शोणित होते हैं। अन्तराभव सुख का आस्वादन कर वहाँ अभिनिविष्ट होता है। उस काल से स्कन्धों का काठिन्य होता है। अन्तराभव विनष्ट होता है। उपपत्ति-भव, जिसे 'प्रतिसन्धि' कहते हैं, उत्पन्न होता है। यदि

1. यह वाद कामोन्मत्त प्रेतों का स्मरण दिलाता है, जो प्राचीन गन्धर्व हैं। इस वाद ने तन्त्र साहित्य में स्थान पाया है ( चण्डमहारोषणतन्त्र, 16 अध्याय देखिये )।

गर्भ पुरुष है, तो यह योनि के दक्षिण पार्श्व में पृष्ठाभिमुख उत्कुटुक अवस्थित होता है। यदि यह स्त्री है, तो गर्भ योनि के वाम पार्श्व में कुक्षि के अभिमुख[1] अवस्थित होता है। जो अव्यंजन है, वह उस ईर्यापथ में पाया जाता है, जिसमें अन्तराभव उस समय होता है, जब वह कल्पना करता है कि मैं रति की क्रिया कर रहा हूँ। वास्तव में अन्तराभव सकल इन्द्रियों से समन्वागत होता है। अतः वह पुरुष या स्त्री के रूप में प्रवेश करता है और अपने व्यंजन के अनुरूप अवस्थान करता है। प्रतिसन्धि के अनन्तर गर्भ की वृद्धि होती है और तभी वह अपने व्यंजन का त्याग कर सकता है। इस प्रकार जो सत्त्व स्वर्ग में पैदा होने वाला होता है, वह बहुत सुन्दर स्वर्गीय विश्राम के साथ मातृ-पितृ देवों की इच्छाओं से युक्त होता है।

जो सत्त्व नरक में पैदा होने वाला होता है, वह भयानक दृश्यों को देखता है और वह उनसे बचने का निराशाजनक प्रयास करता है। यदि वह किसी गुफा, गड्ढे या पेड़ के नीचे से बच निकला है, तो वह पशुरूप में पैदा होता है। यदि वह किसी लोह-गृह से बच निकला है, तो वह नरक में पैदा होता है।

जब अन्तराभविक सत्त्व मरता है, तो वह चार अवस्थाओं में से अन्तर्लीन पद्धति से गुजरता है। जैसे—1. प्राण का प्राकट्य, 2. देदीप्यता (वृद्धिता, संवर्धनता), 3. पूर्णता (सिद्धता), 4. सहज प्रकाश। उसके बाद उल्टा क्रम शुरू होता है, अर्थात् सहज देदीप्यता से सहज पूर्णता, सहज पूर्णता से देदीप्यता, देदीप्यता से प्राकट्य और फिर अस्सी प्रकार के विभेदक विचार और उनसे प्राणतत्त्व, फिर अग्नि, तब तक जब तक कि चित्त ( मन ) और काय का संमिश्रण पूर्ण न हो जाय।

## अन्तराभव योग की साधना

मृत्यु के समय जब सूर्य और मातृप्रकाश एक साथ विलीन ( अन्तर्लीन ) होजाते हैं, तो सभी सूक्ष्म सास्रव ( समल ) तत्त्व विभेदक विचारों के साथ शान्त हो जाते हैं। ऐसे समय में एक उच्च योगी ( साधक ), जिसने योग के उदय तथा पूर्णता पर दक्षता प्राप्त कर ली है, तुरन्त पूर्ण बुद्धत्व को प्राप्त कर सकता है। इस तरह जो साधक सुगम रूप में इसमें आगे बढ चुका है, वह महामुद्रा का दिन-रात अभ्यास करके मृत्यु के प्रकाश को रोक सकता है, तब जब कि अन्तराभव का दृश्य उपस्थित हो, वह अपने में उसका उपयोग ( अनुभव ) कर सकता है।

---

1. "( स चेत् ) पुनः स्त्री भवति, स पृष्ठवंशं निश्रित्योरसं पुरस्कृत्य वामे पार्श्वे मातुरवतिष्ठते। स चेत् पुमान् भवति स उरो निश्रित्य पृष्ठवंशं पुरस्कृत्य दक्षिणे मातुरवतिष्ठते" ( योगाचारभूमिशास्त्र, पृ० 29 विधुशेखर भट्टाचार्य द्वारा संपादित )।
   दक्षिण में पुत्र, वाम में दुहिता। ( अवदानशतक 1.14 )

कुछ आचार्यों का कहना है कि यह तब संभव है, जब थोड़ा भी गुण साधक ( योगी ) में पैदा हो रहा हो। तब वह धर्मकाय का मृत्यु के समय अनुभव कर सकता है और संभोगकाय तथा निर्माणकाय का अन्तराभव अवस्था में, किन्तु यह कथन कुछ शास्त्रों के अनुसार विपरीत तथा आधारहीन लगता है। जो इस प्रकार कहते हैं, वे अनुभव नहीं करते कि प्रकाश को क्षण भर के लिये भी कैसे पकड़ा जा सकता है? यह बहुत कठिन कार्य है। अन्तराभव में उस समय सत्त्व भ्रमित एवं भयग्रस्त होता है, जब कि वह अपने आगे की भावना में इसे साधन के रूप में प्रयोग करता है।

यह स्पष्टतया निर्देशित किया जा सकता है कि हमें जगत् के सत्त्वों ( लोगों ) के स्वप्न एवं निद्रा के प्रकाश को यहाँ तुरन्त पहचानने में बहुत कठिनाई का अनुभव होता है, किन्तु फिर भी यदि हम प्रभास्वर प्रकाश( योग ) और स्वप्न( योग ) के स्वरूप को पहचान लें, तो हम स्वप्न पर आधिपत्य, अर्थात् उसका जैसा चाहे वैसा परिवर्तन कर सकेंगे। इस आलोचना से यह निष्कर्ष निकलता है कि जो साधक अपने जीवनकाल में इस योग की साधना करते हैं, वे उससे मृत्यु और अन्तराभव के समय में अवश्य लाभान्वित होंगे।

सभी निर्देश इस संसार के और अन्तराभव के सांस्कारिक अस्तित्व में अन्तराभव से आते हैं। मृत्यु और जन्म के बीच का समय अन्तराभव कहलाता है, अर्थात् जन्म और मृत्यु का अन्तराभव। इसी प्रकार सुषुप्ति और जाग्रत् अवस्था के बीच में पड़ने वाला समय स्वप्न का अन्तराभव और मृत्यु तथा जन्म के मध्य का समय मात्र अन्तराभव होता है।

इन अन्तराभवों में चण्डालीयोग, मायाकाययोग, प्रभास्वरयोग, स्वप्नयोग, अन्तराभवयोग और संक्रमण (परिवर्तन) योग क्रमशः साधना के लिये अपनाये जाते हैं। सोते और जागते समय इस साधक को सोचना चाहिये कि वह जो देख रहा है, सुन रहा है, स्पर्श कर रहा है, वह उसकी अन्तराभव अवस्था ही है। इसलिये उसे जानना चाहिये कि यह निरन्तर और बार-बार का शिक्षात्मक साधनाभ्यास ही अन्तराभव की एक शुरुआत है।

बहुत से आचार्यों ने कहा है कि अन्तराभव की साधना के बीच में एक क्षण के लिये भी उपदेशों को नहीं भूलना चाहिये, चाहे उसका सात भयंकर कुत्तों के द्वारा भी पीछा क्यों न किया जा रहा हो। जब मृत्यु का समय समीप आवे, तो उसे अपना सम्पूर्ण धन और वस्तुएँ त्रिरत्न ( बुद्ध, धर्म, संघ ) को समर्पित कर देनी चाहिये, उसे दान दे देना चाहिये तथा बिना भेदभाव के सारे राग-बन्धनों को काट देना चाहिये। समय के उपदेश को ठीक से अभ्यास में लाना चाहिये। उसे सब पापमय कृत और ऊर्ध्वगामी अतिक्रमणों के लिये पश्चात्ताप करना चाहिये। उसे अपने गुरु से पुनः अभिषेक लेना चाहिये या बुद्ध से समय की साधना पुनः प्राप्त कर लेनी चाहिये। यदि उसने बीच ही में अभ्यास छोड़ दिया है, तो उसे अपने गुरु या स्वयं बुद्ध की निष्ठापूर्वक प्रार्थना करनी चाहिये, जिससे वह मृत्यु के प्रकाश और अन्तराभव के मायाकाय को

रोक सके और अपने आध्यात्मिक मित्रों पर विश्वास कर सके, जो उसे उसकी मृत्यु के समय के प्रशिक्षण ( अभ्यास ) का स्मरण करा सकें।

अत्यन्त उच्च योगी मृत्यु के समय अन्तर्लीनता के योग का अभ्यास करता है और स्वतः प्रभास्वर प्रकाश पर ध्यानस्थ हो मृत्यु-प्रकाश में मिल जाता है। तब प्रकाश से अपने प्राण चित्त ( मन ) को ऊपर उठाता है तथा संभोगकाय और निर्माणकाय को पूर्ण करता है।

वह योगी जो महामुद्रा की चतुर्थ स्थिति में पहुँच गया है, यह मातृपुत्र प्रकाश को मृत्यु के साथ जोड़ देता है। इससे उसके शरीर के सभी कार्मिक बन्धन और चित्त ( मन ) का आविर्भाव कट जाते हैं और बुद्धत्व के गुण पूर्ण होते हैं। उसका चित्त धर्मकाय, उसका शरीर प्रज्ञाकाय तथा उसका स्थान पूर्ण और पवित्र हो जाता है।

इस प्रकार अत्यन्त उन्नत योगी और भी उच्च योगी के रूप में अभ्यास करता है और उसमें सफल होकर वह अन्तराभव की अवस्था से आगे प्रस्थान कर और अधिक उच्च भूमि की साधना में पहुँचता है और यदि ऐसा नहीं होता तो उसे बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र में पैदा होने के लिये प्रार्थना करनी पड़ती है तथा संक्रमण ( परिवर्तन ) योग के उपदेश का अभ्यास करना पड़ता है।

जो सामान्य योगी है, वह न तो मृत्यु के प्रकाश को और न मायाकाय के प्रकाश को रोक सकता है, अतः उसे अपनी चेतना को सतर्क करना चाहिये तथा अपने सुनिश्चित बोध से या दृढ संकल्प से मृत्यु और अन्तराभव की चुनौतियों को दूर करने वाली शिक्षाओं का अभ्यास करना चाहिये।

जो योगी मृत्यु और अन्तराभव के योग का उपयोग निर्वाण के सन्दर्भ में नहीं करेगा, उसे संसार में पुनर्जन्म लेने के लिये प्रतिज्ञप्त कर दिया जायगा। अतः इससे बचने के लिये उसे निम्नलिखित अभ्यासों का जीवन में उपयोग करना होगा।

यदि अन्तराभविक सत्त्व ऐसे स्थान पर आवे, जो उसे अत्यन्त प्रिय एवं आकर्षक लगता हो, तो वह उसे अपने इष्टदेव या संरक्षक बुद्ध का मण्डल समझे।

यदि वह स्त्री-पुरुष के रागानुबन्ध से राग और द्वेष को पैदा करे, तो उसे स्वयं को सावधान करना चाहिये और समझाना चाहिये कि माता-पिता बुद्ध के तृतीय अभिषेक में दीक्षित हैं। उसे शून्यानन्द के अनुभव को स्वीकार करना चाहिये और समझना चाहिये कि राग और द्वेष प्रातिभासिक और शून्यमात्र हैं। इस प्रकार शून्यता पर जोर देता हुआ योगी सांसारिकता से सदैव के लिये मुक्त हो सकता है।

यदि अन्तराभविक सत्त्व इसे सफलता पूर्वक कर सकता है, तो वह पुनः उत्पत्ति से बच सकता है तथा अपने सात दिनों के अन्तराभव काल में उसे इसमें कोई कठिनाई पैदा नहीं होगी। अन्तिम सात दिनों के पश्चात् वह विशुद्ध बुद्धक्षेत्र में पैदा होगा।

यदि अन्तराभविक सत्त्व विशुद्ध बुद्धक्षेत्र में उत्पन्न होना चाहता है, तो वहाँ उत्पन्न होने के लिये उसे एक तीव्र इच्छा अपने में पैदा करनी होगी। यह बहुत महत्त्व का कार्य है। तब वह संक्रमण ( परिवर्तन ) योग की शिक्षाओं को समझे, जिससे वह 'एक क्षण' में ही विशुद्ध क्षेत्र में उत्पन्न होगा।

इस प्रकार अन्तराभव योग का संक्षेपतः तीन कार्यों के रूप में अनुभव किया जा सकता है—

1. मृत्यु के समय में धर्मकाय का अनुभव होता है।
2 अन्तराभव में संभोगकाय का अनुभव होता है।
3. पुनर्जन्म ग्रहण करने में निर्माणकाय का अनुभव होता है।

इस प्रकार यह एक मार्ग ( पथ ) है जो बुद्ध के त्रिकाय की उपलब्धि के मार्ग की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट करता है।

•

# बौद्ध दोहों में दृष्टान्त

—पेन्पा दोर्जे—

सिद्धों के दोहे बौद्ध धर्म-दर्शन की प्रस्तुति की एक अनोखी विधा है। इन दोहों में सिद्धों ने अपनी-अपनी अनुभूतियों के अनुसार अपने मत को सरल से अतिसरल शब्दों में प्रस्तुत किया है, जिससे कि सामान्य पुरुष भी उसे सहज रूप से समझ सके। इनके दोहों में उपदेश, व्यवहार, दर्शन तथा मतमतान्तरों का समावेश है। इन विषयों को सिद्धों ने व्यावहारिक भाषा में उपमाओं का सहारा लेकर सरल रूप से प्रस्तुत किया है, जो अपने आप में एक उदाहरण है। दृष्टान्तों का प्रयोग प्रायः सभी रचनाओं में होता है, परन्तु सिद्धों ने अपनी रचनाओं में जिन दृष्टान्तों का प्रयोग किया है, वह दैनिक व्यवहार पर आधारित हैं। उनकी कविता में शास्त्र-सम्मत गुणों का अभाव नहीं है। उपमा का वह प्रायः सुन्दर प्रयोग करते हैं[1]। सरहपाद आदि सिद्धों की रचनाएँ प्रायः मूल भाषा में बहुत कम उपलब्ध हैं। उनकी रचनाओं की भाषा अपभ्रंश मानी जाती है। तंग्युर में उनके तिब्बती अनुवाद सुरक्षित हैं। इन तिब्बती अनुवादों के आधार पर इनकी रचनाओं पर शोध कार्य अपेक्षित है। तंग्युर में सुरक्षित भोट भाषा में अनूदित रचनाओं की सूची हम यहाँ तालिका के रूप में पूरे विवरण के साथ प्रस्तुत कर रहे हैं—

1. दोहाकोश भूमिका, पृ॰ 22, महापण्डित राहुल सांकृत्यायन, 1957

| S. No. | Title | Author | Title No. | Vol. | Page No. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | दोहाकोषगीति<br>Dohākoṣagīti | सरहपा<br>Saraha-pā | 2224 | Wi | $70b^{4} - 77a^{3}$ |
| 2. | दोहानिधिनाम-तत्त्वोपदेश<br>Dohānidhi-nāma-tattvopadeśa | अवधूतिपा<br>Avadhūti-pā | 2247 | ,, | $137a^{3} - 137b^{6}$ |
| 3. | दोहाकोषपञ्जिका<br>Dohākoṣapañjikā | अद्वयवज्र<br>Advayavajra | 2256 | ,, | $180b^{3} - 207a^{7}$ |
| 4. | दोहानिधिकोषपरिपूर्णगीतिनाम-नित्यतत्त्वप्रकाशटीका<br>Dohānidhikoṣaparipūrṇagītināma-nityatattvaprakāśatīkā. | अद्वयवज्र<br>Advayavajra | 2257 | ,, | $207b^{1} - 265a^{3}$ |
| 5. | दोहाकोषपञ्जिकानाम<br>Dohākoṣapañjikānāma | मोक्षाकरगुप्त<br>Moksākaragupta | 2258 | ,, | $265a^{3} - 283b^{1}$ |
| 6. | दोहाकोषनामचर्यागीति<br>Dohākoṣanāmacaryāgīti | सरहपा<br>Saraha-pā | 2263 | Shi | $26a^{6} - 28b^{6}$ |
| 7. | दोहाकोषोपदेशगीतिनाम<br>Dohākoṣopadeśagīti-nāma | सरहपा<br>Saraha-pā | 2264 | ,, | $28b^{6} - 33b^{4}$ |
| 8. | दोहाकोषनाम-चर्यागीतिटीकार्थप्रदीप नाम<br>Dohākoṣā-nāma-caryāgītiṭīkārthapra-dīpa-aāma | अद्वयमहासुख<br>Advayamahāsukha | 2265 | ,, | $33b^{4} - 55b^{2}$ |
| 9. | कखदोहानाम<br>Kakhadohā-nāma | सरहपा<br>Saraha-pā | 2266 | ,, | $55b^{3} - 57b^{2}$ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 10. | कखदोहाटिप्पण<br>Kakhadohāṭippaṇa | सरहपा<br>Saraha-pā | 2267 | Shi | $57b^{2}$ – $65b^{7}$ |
| 11. | दोहाकोषहृदयार्थगीतिटीका<br>Dohākoṣahṛdayārthagītiṭīkā | अवधूतिपा<br>Avadhūti-pā | 2268 | ,, | $65b^{7}$ – $106b^{4}$ |
| 12. | कायकोषामृतवज्रगीति<br>Kāyakoṣāmṛatvajragīti | सरहपा<br>Saraha-pā | 2269 | ,, | $106b^{4}$ – $113a^{2}$ |
| 13. | वाक्कोषरुचिरस्वरवज्रगीति<br>Vākkoṣarucirasvarvajragīti | ,, | 2270 | ,, | $113a^{3}$ – $115b^{4}$ |
| 14. | चित्तकोषजवज्रगीति<br>Cittakoṣajavajragīti | ,, | 2271 | ,, | $115b^{4}$ – $117a^{2}$ |
| 15. | कायवाक्चित्तामनसिकारनाम<br>Kāyavākcittāmanasikāranāma. | ,, | 2272 | ,, | $117a^{3}$ – $122a^{3}$ |
| 16. | दोहाकोषनाममहामुद्रोपदेश<br>Dohākoṣa-nāma-mahāmudropadeśa | ,, | 2273 | ,, | $122a^{5}$–$124a^{7}$ |
| 17. | द्वादशोपदेशगाथा<br>Dvādaśopadeśagāthā | ,, | 2274 | ,, | $124a^{7}$–$125a^{3}$ |
| 18. | तत्त्वोपदेशशिखरदोहागीति<br>Tattvopadeśaśikharadohāgīti | ,, | 2276 | ,, | $126b^{6}$ – $127b^{1}$ |
| 19. | भावसञ्चार<br>Bhāvasañcāra | नागार्जुन<br>Nāgārjuna | 2277 | ,, | $127b^{1}$ – $128a^{6}$ |
| 20. | दोहाकोष<br>Dohākoṣa | विरूपा<br>Virū-pā | 2280 | ,, | $134a^{1}$ – $136a^{4}$ |

| S. No. | Title | Author | Title No. | Vol. | Page No. |
|---|---|---|---|---|---|
| 21. | दोहाकोष<br>Dohākoṣa | तिल्लोपा<br>Tillo-pā | 2281 | Shi | $136a^4 - 137b^6$ |
| 22. | पञ्चगाथा<br>Pañcagāthā | | 2282 | ,, | $137b^6 - 138a^4$ |
| 23. | श्रीविरूपपादचतुरशीति<br>Śrīvirūpapādacaturaśīti | विरूपा<br>Virū-pā | 2283 | ,, | $138a^4 - 139a^6$ |
| 24. | महामुद्रावज्रगीति<br>Mahāmudrāvajragīti | शबरपा<br>Śabara-pa | 2287 | ,, | $150a^2 - 152b^6$ |
| 25. | वज्रगीति<br>Vajragīti | नरोपा<br>Naro-pā | 2288 | ,, | $152b^6 - 153a^1$ |
| 26. | वज्रगीति<br>Vajragīti | ,, | 2289 | ,, | $153a^1 - 153a^4$ |
| 27. | वज्रगीति<br>Vajragīti | ,,<br>,, | 2290 | ,, | $153a^4 - 153a^5$ |
| 28. | वज्रगीति<br>Vajragīti | कण्हपा<br>Kaṇha-pā | 2291 | ,, | $153a^5 - 153a^6$ |
| 29. | चर्यागीतिकोषवृत्ति<br>Caryāgītikoṣavṛtti | मुनिदत्त<br>Munidatta | 2293 | ,, | $158b^1 - 206a^7$ |
| 30. | दोहाकोष<br>Dohākoṣa | कृष्णवज्र<br>Kṛṣṇavajra | 2301 | ,, | $229a^1 - 230a^6$ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 31. | श्रीकृष्णवज्रपाद-दोहाकोषटीका<br>Śrikṛṣṇavajrapāda-Dohākoṣaṭīkā. | अमिताभ<br>Amitābha | 2302 | Shi | $230a^6 - 242b^7$ |
| 32. | संसारमनोनिर्याणीकारनामसंगीति<br>Saṃsāramanoniryāṇīkāra-nāma-saṁgīti | दीपङ्करज्ञान<br>Dīpaṁkarajñāna | 2313 | ,, | $253a^6 - 254b^7$ |
| 33. | धर्मधातुदर्शनगीति<br>Dharmadhātudarśanagīti | दीपङ्कर<br>Dīpaṁkara | 2314 | ,, | $254b^7 - 260b^5$ |
| 34. | सहजगीति<br>Sahajagīti | शान्तिदेव<br>Śāntideva | 2341 | Zi | $1b^1 - 2a^1$ |
| 35. | तत्त्वस्वभावदोहाकोषगीतिकादृष्टि<br>Tattvasvabhāvadohākoṣagītikādṛṣti | लूईपा<br>Lūī-pā | 2342 | ,, | $2a^1 - 2b^2$ |
| 36. | विकल्पपरिहारगीतिका<br>Vikalpaparihāragītikā | लीलापा<br>Līlā-pā | 2343 | ,, | $2b^2 - 2b^7$ |
| 37. | कर्मचण्डालिकादोहाकोषगीति<br>Karmacaṇḍālikādohākoṣagīti | विरूपा<br>Virū-pā | 2344 | ,, | $2b^7 - 3a^5$ |
| 38. | भावनादृष्टिचर्याफलदोहागीतिका<br>Bhāvanādṛṣticaryāphaladohāgītikā | सरह<br>Saraha | 2345 | ,, | $3a^5 - 4a^1$ |
| 39. | दोहातत्त्वकोषगीतिका<br>Dohātattvakoṣagītikā | थाकणपा<br>Thākaṇa-pā | 2346 | ,, | $4a^2 - 4a^5$ |
| 40. | चर्यादोहाकोषगीतिका<br>Caryādohākoṣagītikā | कण्हपा<br>Kaṇha-pā | 2347 | ,, | $4a^6 - 4b^7$ |
| 41. | सहजानन्ददोहाकोषगीतिकादृष्टि<br>Sahajānandadohākoṣagītikādṛṣti | भेदे<br>Bhede | 2348 | ,, | $4b^2 - 4b^5$ |

18

| S. No. | Title | Author | Title No. | Vol. | Page No. |
|---|---|---|---|---|---|
| 42. | सुगतदृष्टिगीतिका<br>Sugatadṛṣtigītikā | | 2349 | Zi | $4b^5 - 5a^3$ |
| 43. | वायुतत्त्वदोहागीतिका<br>Vāyutattvadohāgī ika | महिपा<br>Mahi-pā | 2350 | ,, | $5a^3 - 5b^2$ |
| 44. | वसन्ततिलकदोहाकोषगीतिका<br>Vasantatilakadohākoṣagītikā | सरहपा<br>Saraha-pa | 2351 | ,, | $5b^2 - 5b^6$ |
| 45. | वज्रचतुर्गीतिका<br>Vajracaturgītikā | अद्वयवज्र<br>Advayavajra | 2:52 | ,, | $5b^6 - 6a^2$ |
| 46. | गुरुमैत्रीगीति<br>Gurumaitrīgīti | | 2353 | ,, | $6a^2 - 6a^5$ |
| 47. | सरहपागीति<br>Sarahapāgīti | | 2354 | ,, | $6a^6 - 6b^1$ |
| 48 | सरहपागीति<br>Sarahapagīti | | 2355 | ,, | $6b^1 - 6b^4$ |
| 49. | विरूपपादवज्रगीति<br>Virūpapādavajragīti | | 2356 | ,, | $6b^4 - 6b^7$ |
| 50. | कण्हपागीति<br>Kaṅhapāgīti | | 2357 | ,, | $6b^7 - 7a^1$ |
| 51. | वज्रगीति<br>Vajragīti | | 2358 | ,, | $7a^1 - 7a^4$ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 52. | गीति<br>Gīti | 2359 | ,, | $7a^4 - 7a^7$ |
| 53. | गीति<br>Gīti | 2360 | ,, | $7a^7 - 7b^3$ |
| 54. | गण्डरगीति<br>Gaṇḍaragīti | 2361 | ,, | $7b^4 - 7b^6$ |
| 55. | मतिचित्रगीति<br>Maticitragīti | 2362 | ,, | $7b^6 - 8a^2$ |
| 56. | गीति<br>Gīti | 2363 | ,, | $8a^2 - 8a^4$ |
| 57. | गीति<br>Gīti | 2364 | ,, | $8a^5 - 8a^7$ |
| 58. | आचार्यसूर्यवैरोचनगीति<br>Ācāryasūryavairocanagīti | 2365 | ,, | $8a^7 - 8b^3$ |
| 59. | नारोपण्डितगीति<br>Nāropaṇaḍitagīti | 2366 | ,, | $8b^3 - 8b^6$ |
| 60. | लूयिपागीति<br>Lūyipāgīti | 2367 | ,, | $8b^6 - 9a^2$ |
| 61. | डोम्बिपागीति<br>Dombipāgīti | 2368 | ,, | $9a^2 - 9a^5$ |

| S. No. | Title | Author | Title No. | Vol. | Page No. |
|---|---|---|---|---|---|
| 62. | विरूपगीति<br>Virūpagīti | | 2369 | Zi | $9a^{5} - 9b^{1}$ |
| 63. | लबवपागीति<br>Labavapāgīti | | 2370 | ,, | $9b^{1} - 9b^{4}$ |
| 64. | महासुखतागीति<br>Mahāsukhatāgīti | | 2371 | ,, | $9b^{4} - 10a^{1}$ |
| 65. | योगिप्रसरगीति<br>Yogiprasaragīti | | 2372 | ,, | $10a^{1} - 10a^{3}$ |
| 66. | नागार्जुनगीति<br>Nāgārjunagīti | | 2373 | ,, | $10a^{3} - 10a^{6}$ |
| 67. | दीपङ्करश्रीज्ञानधर्मगीति<br>Dīpaṅkaraśrijñānadharmagīti | | 2374 | ,, | $10a^{6} - 10b^{2}$ |
| 68. | दोहाचर्यागीतिकादृष्टि<br>Dohācaryāgītikādṛṣti | किरपा<br>Kira-pā | 2425 | ,, | $39b^{6} - 40a^{3}$ |
| 69. | महामुद्रोपदेशवज्रगुह्यगीति<br>Mahāmudropadeśavajraguhyagīti | सरहपा<br>Saraha-pā | 2440 | ,, | $55b^{7} - 62b^{6}$ |
| 70. | श्रीवज्रडाकिनीगीति<br>Śrivajraḍākinīgīti | | 2441 | ,, | $62a^{6} - 64b^{7}$ |

| No. | Title | Author | No. | Vol. | Folios |
|---|---|---|---|---|---|
| 71. | वज्रडाकिनीगीति<br>Vajraḍākinīgīti | dByiṅs-kyi-mThso-mo | 2442 | Zi | $64b^{7} - 67a^{2}$ |
| 72. | चित्तगुह्यदोहा<br>Cittaguhyadohā | डाकिनी<br>Ḍākinī | 2443 | ,, | $67a^{3} - 71a^{7}$ |
| 73. | डाकिनीवज्रगुह्यगीति<br>Ḍākinīvajraguhyagīti | डाकिनी<br>Ḍākini | 2446 | ,, | $79a^{3} - 81a^{2}$ |
| 74. | चित्तगुह्यगम्भीरार्थगीति<br>Cittaguhyagambhīrārthagīti | शबरिपा<br>Śabari-pā | 2448 | ,, | $82b^{1} - 83a^{1}$ |
| 75. | डाकिनीतनुगीतिनाम<br>Ḍākinītanugītināma. | | 2451 | ,, | $88a^{1} - 90a^{4}$ |
| 76. | सर्वयोगतत्त्वालोकनाम-विकलवज्रगीति<br>Sarvayogatattvālokanāma-vikalavajragīti | | 2453 | ,, | $92b^{1} - 115b^{3}$ |

सिद्धों ने दोहों में संसार की यथावत् स्थिति, प्राणियों की मनःस्थिति को तथा अन्य विषयों को आकाश, स्वप्न, माया, वृक्ष, अग्नि, मरीचि इत्यादि अनेक दृष्टान्तों द्वारा प्रस्तुत किया है। सरह ने अनेक दोहों और गीतियों की रचना की है, जो मूल-भाषा में उपलब्ध नहीं हैं। उनके दोहे और चर्यागीतियाँ दृष्टान्तों से भरी पड़ी हैं। इसी तरह अन्य सिद्धों ने भी अपने दोहों को दृष्टान्तों से सँजोया है, जिनके कारण सामान्य जनमानस में इन्होंने गहरा स्थान पाया है। उनकी कथनशैली में सरलता झलकती है, जो गम्भीर से गम्भीर विषय को भी दृष्टान्त के सहारे सरल से अतिसरल बना देती है। ये सिद्ध एक दोहे में सभी विषयों का समावेश इतनी सरल भाषा में करते हैं, जो कि सब के लिये सुबोध होती है। इसका एक उदाहरण सिद्ध मंजुश्रीमित्र का यह वचन है—"यदि रत्नद्वीप पहुँच जाय तो उसे दरिद्रता से राहत मिलेगी, यदि गुरु का आशीर्वाद प्राप्त हो, तो भ्रान्ति दूर हो जायगी। यदि मन को तत्त्व का दर्शन हो जाय, तो संसार नहीं रहेगा और यदि बोधिसत्त्व दशा में अभ्यस्त हो जाय, तो वह जगत् के कल्याण में निरत हो जायगा"[1]।

सिद्धों ने दृष्टान्तों को अनेक विषयों के साथ जोड़ा है। आकाश की कहीं संसार की यथावत् स्थिति से तुलना की है, तो कहीं मनःस्थिति से। इसी विषय को कहीं स्वप्न से जोडा है, तो कहीं माया से। इसी तरह सिद्धों ने अपनी-अपनी अनुभूतियों को उपमाओं के सहारे अत्यन्त सरलता से प्रस्तुत किया है। उनके दोहों में वस्तुओं की अनित्यता, सत्कायदृष्टि द्वारा संसार में जन्म, उससे मुक्ति का मार्ग, आत्मग्रह का खण्डन, नैरात्म्य का मण्डन, निःस्वभावता आदि विषयों का वर्णन है। इन सब विषयों को सरल उपमाओं के सहारे जिस प्रकार प्रस्तुत किया है, वह महत्त्व का विषय है।

अपने विषयों की प्रस्तुति में सिद्धों ने उपमाओं का किस प्रकार प्रयोग किया है, इस पर विचार अपेक्षित है। आचार्यों ने निःस्वभावता, नैरात्म्य, परमार्थ, असत् इत्यादि की विवेचना रथ, पट, घट आदि दृष्टान्तों के प्रयोग से की है। इन्हीं विषयों को सिद्धों ने स्वप्न, आकाश आदि उपमाओं के द्वारा प्रस्तुत किया है। जैसे कि —"यदि परीक्षा करें तो स्व-पर वस्तु असत् है। वह गूँगे बालक के स्वप्न के समान है"[2]। यहाँ स्वप्न को दृष्टान्त के रूप में लेकर सभी पदार्थों की निःस्वभावता का वर्णन किया गया है। गूँगा बालक स्वप्न तो देखता है, पर बोलने में असमर्थ होने से कुछ भी बता नहीं सकता। इसी तरह से व्यावहारिक रूप तो विद्यमान है, पर उसकी सत्ता की परीक्षा करें, तो उसके स्वभाव को हम समझ नहीं सकते। इसी बात को इस तरह बताया गया है—"सभी धर्म स्वभाव से शून्य हैं, जो भी ( व्यक्ति ) उसे स्वप्न की तरह

1. डाकिनीवज्रगुह्यगीति, स्दे० 2443, पृ० 69
2. दोहातत्त्वकोशगीतिकानाम, स्दे० 2346, पृ० 4

जान लेगा, वह सभी बन्धनों से मुक्त हो जायगा। वह परतन्त्र जन्म और मृत्यु नहीं भोगेगा"[1]। यहाँ भी स्वप्न को लेकर धर्मों की निःस्वभावता की व्याख्या की गई है, सभी धर्मों को स्वप्न की तरह बताया गया है। जो भी पुरुष धर्म को स्वप्न की तरह समझ पाता है, वह सभी आवरणों के बन्धन से मुक्त हो जायगा। सभी धर्म स्वभाव से शून्य हैं, इस विषय को सरल रूप में कहने के लिये स्वप्न की उपमा दी गई है। स्वप्न का कोई सार नहीं होता। इस बात को एक साधारण पुरुष भी समझता है। इसी लिये सिद्धों ने स्वप्न की उपमा दी है। इस तरह से सिद्धों ने लोकप्रसिद्ध उपमाओं के द्वारा न केवल संसार का मूल अविद्या और उससे मुक्ति का उपाय ही बताया है, अपितु सभी धर्मों की निःस्वभावता और उसके ज्ञान से होने वाले फल की प्राप्ति को भी बताया है।

स्वप्न को लेकर सिद्धों ने जहाँ धर्मों के स्वभाव की व्यवस्था की है, वहीं आकाश की उपमा के द्वारा भी धर्मों की वास्तविकता बताई है। सिद्ध तेगचे-पा कहते हैं—"देखो, आकाश मण्डल को देखो, जो अदृश्य है, वह ( तत्त्व ) दर्शन है। बैठो, सागर के तल में बैठो, जो अचल है, वही ध्येय है। पकड़ो, आकाश में वायु को पकड़ो, जो अग्राह्य है, वह शून्य है[2]। यहाँ आकाशमण्डल में जो अदृश्यता है, उसे तत्त्वदर्शन कहा गया है। जो अदृश्य है, या जो नहीं देखता है, वही परम दर्शन है। इसमें भी अपना ध्येय छिपा है। आकाश में वायु का पकड़ना शून्यता निर्देश के लिये कहा है।

आकाश की उपमा का प्रयोग चित्त के स्वभाव-निर्देश के लिये भी किया गया है। सरह कहते हैं—"चित्त खसम जहि समसुह पइट्ठइ"[3]। चित्त का स्वरूप आकाश की तरह निर्मल एवं स्वच्छ बताया गया है। उसके स्वभाव में मल प्रविष्ट नहीं है। वह आकाश की तरह आकस्मिक मलों से लिप्त है। जिस प्रकार आकाश में बादलों के छा जाने से वह अपने स्वरूप में स्थित नहीं रहता, उसी तरह चित्त में भी अविद्या आदि के आवरणों के छा जाने से उसका स्वरूप स्पष्ट प्रतीत नहीं होता। सरह मानते हैं कि यदि ये मल चित्त के स्वभाव में प्रविष्ट होते, तो वह कभी निर्मल नहीं हो पाता। इस कथन में बौद्ध दर्शन का सार छिपा हुआ है। इसी के आधार पर समस्त बौद्ध-सम्प्रदाय अपने सिद्धान्त की व्यवस्था करते हैं। इस विषय को आचार्य असंग ने महायानोत्तरतन्त्रशास्त्र में उपमाओं के साथ विस्तार से समझाया है।

चित्त का स्वरूप स्वभावतः निर्मल है। परन्तु उस पर अविद्या आदि आवरणों के आकस्मिक अधिकार के कारण अनादि काल से प्राणी संसार प्रवाह में पतित है। किन्तु वह इन आगन्तुक मलों के शोधन से निर्मल हो सकता है। वही बुद्ध है। इस अवस्था की प्राप्ति के लिये

1. सर्वयोगतत्त्वालोकनामविकलवज्रगीति, स्दे० 2453, पृ० 104
2. चित्तगुह्यदोहा, स्दे० 2443, पृ० 72
3. चित्तं खसमं यदा समसुखं प्रविशति—दोहाकोष, सम्पादक—प्रबोधचन्द्र बागची, कलकत्ता, 1938, पृ० 3

आवरणों का शोधन आवश्यक है। इसके लिये चित्तोत्पत्ति, करुणा, मैत्री, पारमिता आदि प्रतिपक्षों की भावना तथा अभ्यास अनिवार्य है। सभी धर्मों के स्वभाव के ज्ञान के साथ उन पर आरोपित की जाने वाली मिथ्यादृष्टि और आवरणों के परिशोधन में आने वाले विघ्नों की प्रतिपक्ष-भावना अपेक्षित है। नैरात्म्य और शून्यता का ज्ञान भी अनिवार्य है। वस्तुओं पर आरोपित मिथ्यादृष्टि ही सारे क्लेशों को जन्म देती है। यही चित्त को धर्मों के स्वभाव-ज्ञान से वंचित करती हैं। फलस्वरूप चित्त अपनी वास्तविक स्थिति में नहीं आ पाता। सिद्धों ने इस विषय को आकाश की उपमा द्वारा प्रस्तुत करके साधारण जनों को सरल रूप में समझाने की चेष्टा की है।

उक्त विषय को जल के सुन्दर दृष्टान्त द्वारा भी समझाया गया है। जिस तरह जल और ऊर्मि अभिन्न होते हैं, उसी तरह बुद्ध और प्राणी भी अद्वय ( अभिन्न ) हैं[1]। ध्येय वही है, जो खसम के सन्दर्भ में कहा जा चुका है। बुद्ध और प्राणी में अभिन्नता का अर्थ प्राणियों में विद्यमान चित्त के स्वरूप की निर्मलता से है। इसी विषय की आचार्य दीपंकर श्रीज्ञान ने दूध की उपमा के द्वारा व्याख्या की है। वे कहते हैं—"जिस तरह दूध में मिश्रित मक्खन, दूध का सार भाग अदृश्य होता है, उसी तरह क्लेश से लिप्त धर्मता का दर्शन नहीं हो पाता। जिस तरह दूध के मन्थन से उसका सार भाग मक्खन दिखाई देने लगता है, उसी तरह क्लेशों के शोधन से धर्मता अत्यन्त विशुद्ध हो जाती है। जिस तरह घट में दीपक जलाने पर कुछ भी दिखाई नहीं देता, उसी तरह क्लेश रूपी घट में रहकर धर्मता भी दिखाई नहीं देती"[2]।

सिद्धों ने संसार का निरूपण भी ऐसे ही दृष्टान्तों के द्वारा किया है। नागार्जुन ने कहा है—"अहो, मूलरहित यह चित्त सभी धर्मों का मूल है। उससे संसार और निर्वाण रूपी वृक्ष विकसित होते हैं, सुख-दुःख रूपी शाखाओं और पत्तों का विकास होता है और विभिन्न कर्मों का फल परिपक्व होता है[3]। सिद्ध श्री वज्रबलि ने संसार को जल-तरंग की उपमा के द्वारा दर्शाया है। वे कहते हैं—"संसार में सुख नहीं है। वह जल-तरंग की तरह एक दुःख के बाद दूसरे दुःख का अनुभव करता है। वह इस जीवन में जो कुछ भी करता है, वह दुःख का कारण बन जाता है"[4]।

संसार में दुःख और उसके कारणों का उपमाओं द्वारा निरूपण करने के पश्चात् इसके परिहार के उपाय भी उपमाएँ देकर प्रस्तुत किये गये हैं। "वृक्ष रूपी चित्त से उत्पन्न क्लेशों को, जो विशुद्ध मार्ग के कांटे हैं, नैरात्म्य रूपी अग्नि में भस्म करना चाहिये" । वृक्ष रूपी

1. भावनादृष्टिचर्याफलदोहागीतिका, सरह, स्दे० 2345, पृ० 3
2. धर्मधातुदर्शनगीति, दीपङ्करश्रीज्ञान, स्दे०, 2314, पृ० 255.
3 चित्तगुह्यदोहानाम, स्दे० 2443, पृ० 71
4. योगतत्त्वालोकनामविकलवज्रगीति, स्दे० 2453, पृ० 110
5. चित्तगुह्यदोहानाम, स्दे० 2443, पृ० 71

चित्त से उत्पन्न क्लेशों के कारण ही प्राणी संसार में भटकता रहता है। उन क्लेशों को मार्ग में विद्यमान कांटों की तरह नैरात्म्य रूपी अग्नि में भस्म कर देना चाहिये। अग्नि सब पदार्थों को भस्म कर देती है, यह एक लोक देखा सत्य है। इस सत्य का उपमा में प्रयोग करके क्लेश को त्याज्य ठहराना लोगों को संसार से पराङ्मुख करना है। सिद्ध कनकोति कहते हैं—"जिस तरह सांसारिक अग्नि सभी वस्तुओं को भस्म कर देती है, उसी तरह (नैरात्म्य) ज्ञान रूपी अग्नि आत्म-ग्रह को भस्म करके संसार रूपी सारे इंधन का विनाश करती है। अतः जगत् के कल्याण के लिये सुगत यथोचित प्रवृत्त होते हैं"[1]।

तथता की व्याख्या भी वृक्ष की उपमा से की गई है। दारिक-पा ने कहा है—"तथता रूपी वृक्ष के नीचे-ऊपर मूल और शाखा अनुपलब्ध हैं, तो भी वह सदा पुष्प और फल देता है। अहो, यह अद्भुत वृक्ष है"[2]। इस तरह सिद्धों ने अपनी रचनाओं में एक उपमा का अनेक विषयों को समझाने में प्रयोग किया है।

सिद्धों ने धर्मों को शून्य, निःस्वभाव, सदसत्, माना है। स्वप्न, आकाश, कदली, माया मरीचि आदि उपमाओं के प्रयोग से शून्यता को समझाया है। वे अपने मत की स्थापना दृष्टान्तों के प्रयोग से करते हैं और मतान्तरों का खण्डन भी दृष्टान्तों के द्वारा ही करते हैं। सर्वयोगतत्त्वालोक में कहा गया है—"सर्व धर्म कदली की तरह सारहीन है"[3]। "जिस तरह केले का पेड़ सारहीन है, उसी तरह चित्त के तत्त्व को खोजने पर उसमें भी कुछ नहीं मिलेगा"[4]। यहां शून्यता उपमान है, केले का पेड़ उपमा है। इस उपमा द्वारा लेखक ने शून्यता का प्रतिपादन किया है। शून्यता का अर्थ कुछ भी न होना, या एकदम खाली या असत् से लेना उचित नहीं होगा। हर पृथग्जन सहज रूप से यह मानता आ रहा है कि सभी वस्तुएं स्वभाव से सत् हैं। उनमें नित्यता की प्रबल दृष्टि है। जिसके कारण आत्मग्रह, सत्यग्रह, स्वभावसत्ता अथवा अहंभाव जन्म लेता है। जो वास्तविकता को आवृत कर देते हैं। यदि केले के पेड़ के तत्त्व की सार की तरह वस्तु की खोज करें, तो उसकी सत्ता का लाभ नहीं होता। इस परीक्षा के लिये आचार्यों ने रथ, घट आदि वस्तुओं का दृष्टान्त दिया है। जैसे हम पुस्तक की परीक्षा करते हैं, तो स्वभाव-सत् पुस्तक की सत्ता नहीं होती। जब उसकी सत्ता की खोज का प्रश्न उठता है, तब केवल जिल्द पुस्तक है, या उसका हर एक पन्ना पुस्तक है. यह उत्तर नहीं हो सकता। तब पुस्तक क्या है ? यदि इन सबकी उपस्थिति को हम पुस्तक कहेंगे, तो जिल्द, पन्ना आदि को एक साथ रखकर हम

1. चित्तगुह्यदोहा स्दे० 2443, पृ० 68
2. तथतादृष्टि, आचार्य दारिक-पा, स्दे० 2438, पृ० 49
3. सर्वयोगतत्त्वालोकनामविकलवज्रगीति, स्दे०, 2453, पृ० 103
4. चित्तगुह्यदोहा, स्दे० 2443, पृ० 67.

उसे पुस्तक कह सकते हैं ? यह भी उत्तर नहीं हो सकता। यदि कोई पुस्तक स्वभाव से सत् है, तो उसके सृजन के लिये किसी कारण या प्रत्यय की आवश्यकता नहीं होती। सब प्रकार की परीक्षा के पश्चात् यदि कोई पुस्तक व्यवहार में आती है, तो कहना पड़ेगा कि वह हेतु और प्रत्यय के संभार से आई है, वह किसी हेतु और किसी प्रत्यय पर निर्भर है। इस प्रकार सभी धर्मों के प्रतीत्यसमुत्पन्न होने की बात सामने आती है।

शून्यता के प्रतिपादन में सिद्धों ने माया का भी उपमा के रूप में प्रयोग किया है। "मायामय अश्व और हाथी की तरह ( वस्तु ) आभास के समय स्वभाव से शून्य है"[1]। "सभी धर्म माया के स्वभाव से अतीत नहीं हैं, अतः ( वस्तुओं के प्रति ) सत्यग्रह करना भ्रम है"[2]।

इस प्रकार बौद्ध सिद्धों ने अपनी रचनाओं में दृष्टान्तों का भरपूर प्रयोग किया है। महासिद्ध सरह, नागार्जुन, अद्वयवज्र, अवधूतिपा, विरूपा, तिल्लोपा, शबरपा इत्यादि अनेक सिद्धों ने अपनी अनुभूतियों के आधार पर दोहा, गीति और विविध उपदेशों की रचना की है, जो तिब्बती अनुवाद में सुरक्षित हैं।

●

1. सर्वयोगतत्त्वालोकनाम-विकलवज्रगीति, स्दे० 2453, पृ० 102
2. सर्वयोगतत्त्वालोकनाम-विकलवज्रगीति—स्दे० 2453, पृ० 103

# तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद–६

—डा० वङ्छुग दोर्जे नेगो—

[ उक्त शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के पूर्व के अंकों ( 4–7,9 ) में क्रियातन्त्र आदि के स्वरूप, आभ्यन्तर भेद तथा उसकी साधना विधि का संक्षेप में परिचय दिया गया था। यहाँ उसी क्रम में योगतन्त्र के स्वरूप, अभ्युदय और साधना विधि आदि पर प्रकाश डालने का प्रयास किया गया है। ]

### योगतन्त्र का अभ्युदय

पद्मवज्र तत्त्वसंग्रह की टीका तन्त्रार्थावतार में योगतन्त्र की देशनाविधि को स्पष्ट करते हुए लिखते हैं कि सामान्यतः भगवान् स्व-परार्थ बोधिचित्तोत्पाद द्वारा और आवरणों का क्षय हो जाने से तथा पुण्यसंभार और ज्ञानसंभार से परिपूर्ण होने से वज्रकाय की प्राप्ति कर आकाश-वत् सभी सत्त्वों में व्याप्त होकर भी निरालम्ब निर्विकल्प स्वरूप में स्थित रहते हैं। इस स्थिति में भी बोधि की चर्या करते समय के संस्कार, अर्थात् प्राणियों के हित में की गई प्रतिज्ञा और प्रणिधान के वशीभूत होकर तथागत काय के रूप में भी प्रकट होकर सत्त्वों का हित करते हैं। वे सत्त्वों के अध्याशय के अनुसार क्रमशः और युगपत् उभयरूप में धर्मों की देशना करते हैं।

इस प्रकार शास्ता के तीन रूप है—धर्मकाय, संभोगकाय और निर्माणकाय। धर्म भी तीन प्रकार के हैं—हेतु ( लक्षण ) यान, बाह्य यान और आभ्यन्तर यान। पार्षद भी तीन प्रकार के है—प्रतीत्य समुत्पन्न, प्रणिधान से उत्पन्न और ज्ञान से उत्पन्न। धर्म की देशना के स्थान भी तीन हैं—नगर, विमानमण्डल और प्रासाद। लोक भी तीन हैं—पाताल लोक, सत्त्व लोक और देव लोक। इसी पृष्ठभूमि में हम यहाँ कुछ चुने हुए योगतन्त्र के ग्रन्थों का परिचय दे रहे हैं।

### 1. तत्त्वसंग्रह

महायोगतन्त्र तत्त्वसंग्रह की देशना तथागत ने संभोगकाय से देवलोक में की। वहाँ से क्रमशः यह जम्बू द्वीप में आया है। जो इसके भागी ( अधिकारी ) हैं, उन्हें शास्ता ने यहाँ अधिष्ठित किया है। तन्त्र के संग्रह-अधिष्ठान से यह फला-फूला है[1]। तत्त्वसंग्रह के प्रारम्भ में इस देशना के सम्बन्ध में इस प्रकार का विवरण मिलता है[2]—

---

1. तो० 2502, प० 91 ख–92
2. "एवं मया श्रुतमेक·········बुद्धक्षेत्रेषु इममेव धर्मनयं देशयन्ति स्म" ( तत्त्वसंग्रह, पृ० 1, लो० च० संपादित )

पद्मवज्र ने तत्त्वसंग्रह के प्रथम भाग ( वज्रधातु ) पर एक सुन्दर, स्पष्ट और बृहत्तर तन्त्रार्थावतार नामक ग्रन्थ लिखा है। इसके प्रारम्भ में इन्होंने तत्त्व के अर्थ को स्पष्ट करते हुए तत्त्वसंग्रह के 37 तत्त्वांगों को गिना है। यथा—1. हृदय, 2. मुद्रा, 3. मन्त्र, 4. विद्या, 5. अधिष्ठान, 6. अभिषेक, 7. ध्यान, 8. पूजा, 9. स्वतत्त्व, 10. देवतत्त्व, 11. मण्डल, 12. प्रज्ञा, 13. उपाय 14. हेतु, 15. फल, 16. योग, 17. अतियोग, 18 महायोग, 19. गुह्ययोग, 20. सर्वयोग, 21. जप, 22. होम, 23. व्रत, 24. सिद्धि, 25. सिद्धिसाधन, 26. समाधि, 27. बोधिचित्त, 28. शून्यताज्ञान, 29. आदर्शज्ञान, 30. समताज्ञान, 31. प्रत्यवेक्षणाज्ञान, 32. कृत्यानुष्ठानज्ञान, 33. धर्मधातु, विशुद्धज्ञान, 34. आकर्षण, 35. स्थापन, 36. बन्धन तथा 37. वशीकरण। इन 37 तत्त्वों की साधना-विधियों का यहाँ संग्रह किया गया है, अतः इस तन्त्र का तत्त्वसंग्रह नाम सार्थक है[1]। पद्मवज्र का कहना है कि इन 37 तत्त्वों को हम पुनः हृदय, मुद्रा, मन्त्र और विद्या तत्त्वों में संगृहीत कर सकते हैं[2]।

इस ग्रन्थ के चार भाग हैं—1. वज्रधातु भाग, 2. त्रिलोकविजय भाग, 3. ( त्रिलोक ) सकलजगत् विनय भाग, 4. सर्वार्थसिद्धि भाग। प्रत्येक भाग में छः छः मण्डल ( पटल ) हैं। यथा—1. वज्रधातु भाग में (क) वज्रधातु मण्डल, (ख) वज्रगुह्य वज्रमण्डल, (ग) वज्रज्ञान धर्ममण्डल, (घ) वज्रकाय कर्म मण्डल, (ङ) चतुर्थमुद्रा मण्डल और (च) एकमुद्रा मण्डल।

2. त्रिलोकविजयमण्डल भाग में—(क) त्रिलोकविजय महामण्डल, (ख) क्रोधगुह्यकर्ममुद्रा मण्डल, (ग) वज्रकुलधर्मज्ञान समयमण्डल, (घ) त्रिलोकविजयक्रम मण्डल, (ङ) त्रिलोकविजय चतुर्थ मण्डल और (च) एकमुद्रा मण्डल।

3 सकलजगत् विनय भाग में—(क) सकलजगत् विनय महामुद्रा मण्डल, (ख) पद्म गुह्यमुद्रा मण्डल, (ग) ज्ञानमण्डल, (घ) कर्ममण्डल, (ङ) चतुर्थमुद्रा मण्डल तथा (च) सकल जगत् एक मुद्रामण्डल।

4. सर्वार्थसिद्धि भाग में—(क) सर्वार्थसिद्धि महामण्डल, (ख) रत्नगुह्य मण्डल, (ग) ज्ञानमण्डल, (घ) कर्ममण्डल, (ङ) चतुर्थ मुद्रामण्डल, (च) सर्वार्थसिद्धि एकमुद्रा मण्डल।

उपर्युक्त छः छः मण्डलों की व्यवस्था आनन्दगर्भ रचित तत्त्वसंग्रह की टीका तत्त्वालोक[3] और मञ्जुश्रीमित्र के कोसलालंकार[4] के अनुसार यहाँ दी गई है। ये दो तत्त्वसंग्रह की सबसे बृहद् और सुन्दर टीकाएँ मानी जाती हैं।

---

1. तो० 2502, पृ० 93
2. तो० वहीं, पृ० 93 ख।
3. तो० 2510, पृ० 1-317, और 2510, पृ० 1-49
4. तो० 2503, पृ० 1-202, और 2503, पृ० 1-245

तत्त्वसंग्रह में सर्वप्रथम निदानवस्तु ( परिवर्त ) में दो प्रयोजन स्वार्थ और परार्थ से युक्त वैरोचनपद की चर्चा की गई है, जिससे साधक उस पद की प्राप्ति हेतु तीव्र इच्छा करे। उसके पश्चात् विशेष रूप से उस पद की प्राप्ति के उपाय के साथ लौकिक और लोकोत्तर सिद्धियों की प्राप्ति का मार्ग भी वर्णित है। यद्यपि तथागत शब्द का प्रयोग सभी पंचतथागत कुलों में होता है, लेकिन जब मात्र तथागतकुल शब्द का प्रयोग करते हैं, उस समय वैरोचन कुल के बोधिसत्त्वों के लिये ही यह शब्द प्रयुक्त होता है, अन्य चार कुलों के बोधिसत्त्वों के लिये नहीं[1]। इस तन्त्र के प्रथम अंग ( भाग ) में तथागत कुलों से सम्बद्ध मार्ग का प्रतिपादन हुआ है। उसी प्रकार द्वितीय में वज्रकुल, अर्थात् अक्षोभ्यकुल का, तीसरे में पद्मकुल, अर्थात् अमिताभकुल का और चौथे में सभी प्राणियों का प्रयोजन सिद्धि करने वाले रत्नकुल, अर्थात् रत्नसंभव से सम्बद्ध मार्गों का प्रतिपादन हुआ है। इस प्रकार यहाँ चार ही कुल वर्णित हैं। प्राणियों की अर्थ-सम्पत्ति के कर्ता रत्नकुल और कार्य को सम्पन्न करने वाले कर्मकुल, अर्थात् अमोघसिद्धि को यहाँ एक ही रूप में संगृहीत कर लेने से चार भागों में ही पाँचों कुल समाहित हो जाते हैं।

मूलतन्त्र तत्त्वसंग्रह के साथ उत्तरतन्त्र और उत्तरोत्तरतन्त्र भी उपलब्ध होते हैं, जिसमें चारों अंगों में प्रतिपादित परम पद की प्राप्ति के उपायों की विस्तार से व्याख्या की गई है। जो अंश मूलतन्त्र में अस्पष्ट एवं अपूर्ण हैं, उनकी पूर्ति यहाँ की गई है। उत्तरोत्तरतन्त्र में विस्तार से स्पष्ट किया गया है कि योगतन्त्र का जो साधक आभ्यन्तर योग की साधना करने में अपने को असमर्थ समझता है, उनके लिये जप, पूजा आदि बाह्य चर्याओं का विधान है। मूलतन्त्र के चारों अंगों में जिन लौकिक सिद्धियों की प्राप्ति के मार्ग की व्यवस्था अस्पष्ट और अपूर्ण है, उसे भी यहाँ स्पष्ट करते हुए परिपूर्ण किया गया है। यहाँ योगतन्त्र के उपविभाग उत्तरतन्त्र के सम्बन्ध में यह प्रश्न उठ सकता है कि क्या योगतन्त्र का एक पक्ष क्रियातन्त्री कहलायेगा ? क्योंकि यह बाह्य पवित्रता पर ध्यान देता है और जप आदि भी करता है। इसका उत्तर यह है कि सामान्यतः चार तन्त्रों का मोटा प्रस्थानभेद है सही, लेकिन इनमें कोई परस्पर विरोध नहीं हो सकता। जैसे गुह्यसमाज के विनेय जन को स्पष्ट करते हुए चन्द्रकीर्ति कहते हैं कि[2] जो साधक उत्पत्तिक्रम में पूर्णता प्राप्त कर लेने के पश्चात् साधारण सिद्धि की प्राप्ति के लिये प्रयास नहीं करता और निष्पन्नक्रम की भावना करते हुए परम पद की प्राप्ति के लिये ही प्रयास करता है, ऐसा साधक यहाँ रत्नसदृश योग्य पात्र कहलाता है। जो साधक उत्पत्तिक्रम में दक्षता प्राप्त कर साधारण सिद्धियों की प्राप्ति के लिये प्रयास करता है, वह अधम ( गौण ) पुण्डरीक साधक कहलाता है। इस प्रकार जैसे यहाँ प्रधान और गौण साधक उपलब्ध हैं, योगतन्त्र में भी यही स्थिति है।

---

1. सामान्यतन्त्र खेड्रुब जे, पृ० 566 जि० 8
2. पुण्डरीकोत्पली चैव पद्म चन्दन एव च।
   चत्वारः पुद्गला ह्येते सत्रव्याख्यानपुद्गलाः ॥ ( प्रदीपोद्योतन, पृ० ४ )

पुनः यहाँ प्रश्न उठता है कि तन्त्र के चारों भागों में एक ही साधक की वैरोचन आदि परम पद की प्राप्ति का मार्ग वर्णित है अथवा विभिन्न चार प्रकार के साधकों का ? इस प्रश्न के उत्तर को स्पष्ट करते हुए परमाद्यकल्पतन्त्र[1] में कहा गया है कि पंच तथागतों की साधना करने वालों में, जिनमें त्रिविध दोष ( काम, क्रोध, मोह ) समान रूप से विद्यमान है, उनके लिये तथा महारागियों के लिये प्रथम भाग, अर्थात् धर्मधातु मण्डल, महाद्वेषियों के लिये द्वितीय भाग, अर्थात् त्रिलोकविजय मण्डल, महामोहियों ( मिथ्या दृष्टि ) वालों के लिये तीसरा भाग, अर्थात् सकल जगत् विनयमण्डल तथा महाकृपणियों के लिये सर्वार्थसिद्धि मण्डल की देशना की गई है। आचार्य बुद्धगह्य भी इस प्रस्थान को स्वीकारते हैं। कुनगाञिङ्पो ने भी सामान्य लघुतन्त्र[2] में प्रायः उसी प्रकार की बात कही है। साधक अपने से कुछ भी निर्णय लेने में असमर्थ होकर जैसा-जैसा गुरु मिले, उसके उपदेशों का अनुसरण करता हुआ कभी रागयुक्त मार्ग को, कभी द्वेषयुक्त को, तो कभी बाह्य शुद्धि आदि को ही धर्म मानकर चर्चाएँ करता है। उनको यथावत् मार्ग में प्रविष्ट कराने के लिये बुद्ध ने योगतन्त्र की देशना की थी। 1. जैसे योगतन्त्र के प्रथम भाग में रागियों को अनुगृहीत करने के लिये देवों के वर्ण, आभरण, परिधान आदि को लोहित वर्ण में दिखाते हुए प्रधान रूप से साधनाविधि बताई गई है। 2. द्वितीय भाग में द्वेषप्रधान साधकों को अनुगृहीत करने के लिये भयानक, रौद्र, कृष्ण वर्ण में देवों का रूप और साधनापद्धति आई है। 3. सकलजगत् विनेय भाग में मोहप्रधान साधकों को अनुगृहीत करने के लिये देवों का वर्णन भी श्वेत, शान्त-स्वभाव में है और परिधान, आभूषण आदि भी श्वेत दिखाये गये हैं। चौथे भाग में समान रूप से तीनों दोषों से युक्त साधक के लिये देवों का वर्ण भी रंग-बिरंगे स्वभाव और आभरण आदि भी विभिन्न प्रकार के दिखाये गये हैं। बुस्तोन ने भी ऐसा ही कहा है[3]।

आनन्दगर्भ ने योगतन्त्र के इन चार भागों की स्वभाव, विपाक, सम्भोग और निर्माणकाय में तथा आदर्शज्ञान, समताज्ञान, प्रत्यवेक्षणाज्ञान, कृत्यानुष्ठानज्ञान में और बोधिचित्त, दानपारमिता, प्रज्ञापारमिता और वीर्यपारमिता की प्रधानता को क्रमशः चार भागों में एक साथ जोड़कर व्याख्या की है।

कुल के अनुसार 1. प्रथम भाग के सभी देवता तथागत के हृदय चन्द्रमण्डल से उत्पन्न है। 2. दूसरे भाग के सभी देव वज्र हूँ, अर्थात् वज्रकुल के हैं, क्योंकि वज्र हूँ कृत, क्रोध वज्रचित्त से विकुर्वित है और देवों के आयुध भी वज्रमाला, वज्रपट आदि हैं। 3. तीसरा भाग पद्मकुल का है। इस भाग के सभी देवता अवलोककितेश्वर के चित्तवज्र से निर्मित किये जाते हैं और सभीं देवों के आयुध पद्मवज्र, पद्मवज्रमाला और

1. तो० 487, प० 1 50–173
2. सक्या काबुम, जि० 1, पृ० 5
3. सामान्यतन्त्र।

पद्मवज्रपट आदि होते हैं। 4. चौथे भाग के सभी देव आकाशगर्भ चित्तवज्र से विकुर्वित हैं, अतः यह रत्नकुल के कहलाते हैं। यद्यपि देव स्वयं अपने में क्रोधरूप या विभिन्न रूपों वाले नहीं होते, क्योंकि परम पद की अवस्था तो परम शान्त होती है। मात्र विनेय जनों के लिये प्रयोजनवश ये विभिन्न रूपों में प्रकट होते हैं। जैसे कि तत्त्वसंग्रह में कहा है—

अहो महोपायमहं बुद्धानां करुणात्मनाम्।
यत्सत्त्वार्थतया शान्ता रौद्रत्वमपि कुर्वते॥ (पृ० 13)

इन सबका अभिप्राय यह नहीं है कि किसी एक साधक को चारों भागों की साधना करने पर ही विशुद्ध पद की प्राप्ति होगी, अपितु प्रत्येक भाग में कहीं कोई एक साधनापद्धति का अनुशीलन करने से भी इस पद की प्राप्ति हो सकती है[1]।

योगतन्त्र की साधना त्रिध्यान (अधियोग ध्यान, मण्डलराजाग्र ध्यान और कर्मराजाग्र-ध्यान) से की जाती है। तत्त्वसंग्रह के प्रत्येक भाग में उत्तम, मध्यम और मन्द प्रकृति के साधकों के लिये विस्तार, मध्यम और संक्षेप रूप में तीन प्रकार की साधना पद्धति उपदिष्ट है। आनन्दगर्भ ने तत्त्वालोक में कहा है कि जो साधक पद्मकुल (सर्वजगत् विनय) की विस्तार से साधना करना चाहते हैं उनके लिये पद्मकुल स्वभाव महामण्डल धारणीमण्डल, धर्ममण्डल और कर्ममण्डल हैं[2]। जो मध्यम पद्धति को पसन्द करते हैं, उनके लिये चार मुद्राओं की व्यवस्था है, तथा जो अतिसंक्षेप में भावना करना चाहते हैं, उनके लिये एक मुद्रामण्डल की देशना हुई है[3]।

तत्त्वसंग्रह में कर्ममुद्रा आदि चार मुद्राओं को चार कुलों के साथ जोड़कर व्याख्या की गई है। काय महामुद्रा वैरोचनकुल की है, चित्त समयमुद्रा अक्षोभ्यकुल की है, वाक् धर्ममुद्रा अमिताभकुल की है, कृत्य (कर्म) ज्ञान मुद्रा है, जो रत्नसंभवकुल की है। विभाजन का यह आधार भी मात्र प्रधानता को लेकर है। बुद्धगुह्य तन्त्रार्थावतार में कहते हैं कि काय के बिना चित्त नहीं हो सकता और चित्त के बिना वाक्। अतः सभी कुलों में चारों मुद्राएँ सन्निहित हैं।

सारांश में हम कह सकते हैं कि तत्त्वसंग्रह के किसी एक भाग, उसके एक उपांग की या चारों भागों की साधना कर बोधि को प्राप्त किया जा सकता है। इसी लिये विद्वानों ने तत्त्व-संग्रह के चारों भागों को अलग-अलग निकाल कर स्वतन्त्र रूप से भी टीकाएँ लिखी हैं। इनमें

---

1. तो० 2501 बुद्धगुह्य रचित प्रथम भाग पर टीका, प० 1–91
   तो० 2516 आनन्दगर्भ की प्रथम भाग पर 11, प० 1–50
   तो० 2519 त्रिलोकविजय पर आनन्दगर्भ की टीका, प० 67–110
2. तो० 2510, प० 81,
3. तो० वहीं, प० 87 ख,

वज्रधातु भाग पर बुद्धगुह्य का तन्त्रार्थावतार, त्रैलोक्यविजय पर आनन्दगर्भ की वृत्ति और चारों भागों को विस्तार, मध्यम और सारांश में चाहने वालों के लिये ऊपर कहे अनुसार पूरे ग्रन्थ को तीन भागों में बाँट कर लिखी गई दो जिल्दों में तत्त्वालोक[1] नामक व्याख्या प्रमुख है। तत्त्वालोकव्याख्या तत्त्वसंग्रह की सबसे विशाल और स्पष्ट टीका मानी जाती है।

2. वज्रशेखरतन्त्र[2]

यद्यपि बुस्तोन आदि सभी विद्वानों का मत है कि वज्रशेखर योगतन्त्र का व्याख्यातन्त्र है और इसमें मूलतः चार प्रधान परिच्छेद हैं। यथा—1. सर्वतथागत गुह्यसूत्रेश्वरनाम पटल, 2. सर्वतथागतगुह्यतथागत कुलपटल, 3. त्रिलोकविजयव्याख्या पटल तथा 4. तथागतवज्रकुलतत्त्व-व्याख्या पटल। षड्दशतत्त्व, व्याख्यातत्त्वविंशति, होमगुह्यव्याख्या आदि अनेक अवान्तर परिच्छेद हैं। वज्रशेखर को देखने से लगता है कि यह सम्पूर्ण ग्रन्थ व्याख्यातन्त्र नहीं है, क्योंकि इसका सर्वतथागतगुह्यसूत्रेश्वर नामक प्रारम्भिक पटल उत्तरतन्त्र की व्याख्या शैली के अनुसार प्रश्नोत्तर के रूप में मिलता है। जैसे निर्विकल्प धर्म का अर्थ क्या है? पुनः वहाँ विकल्पों के प्रतिपादन का अभिप्रायः क्या है? साधनार्थ क्या है? क्यों यह उत्तरतन्त्र है? वज्रचण्ड क्यों है? वज्रधर कितने होते हैं? आदि अनेक प्रश्न एक बार में ही संक्षेप में पूछे गये हैं और फिर दुबारा विस्तार से प्रश्न किये गये हैं। उसके बाद प्रश्नोत्तर के रूप में, जैसे वज्रधर कितने होते हैं? इस प्रश्न के उत्तर में कहा है कि सर्व दिशाओं में व्याप्त होने से एवं धर्मधातु सदृश अनन्त होने से वज्रधर भी अनन्त होते हैं। इसी ग्रन्थ में ये सब उत्तर क्यों हैं और यह तन्त्र क्यों है? इस तरह के वाक्यों को देखने से प्रथम पटल उत्तरतन्त्र प्रतीत होता है या उत्तरतन्त्र की देशना शैली में उपदिष्ट व्याख्यातन्त्र, क्योंकि उत्तरतन्त्र की देशना का अलग से निदान परिवर्तन नहीं होता। यहाँ भी "अथ राजा वज्रधरः" से ग्रन्थ प्रारम्भ किया गया है। यह भी इससे सिद्ध होता है कि तत्त्वसंग्रह की देशना के बाद उसी मण्डल में यह भी उपदिष्ट है। पार्षदों द्वारा प्रश्न करने पर उत्तर के रूप में उत्तरतन्त्र की देशना भगवान् करते हैं, जैसे कि गुह्यसमाज के उत्तरतन्त्र की। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि वज्रशेखर का प्रथम पटल उत्तरतन्त्र के रूप में और शेष भाग व्याख्यातन्त्र के रूप में उपदिष्ट हुए हैं।

3. त्रिलोकविजयमहाकल्प

वज्रपाणि आकाश मार्ग से उतर कर भगवान् की साष्टांग वन्दना करते हैं और लोक में स्थित क्रूर और दुरात्माओं को समय और संवर में स्थापित करने की विधि का उपदेश करने के लिये जब निवेदन करते हैं, तब त्रिलोकविजयमहाकल्प की देशना भगवान् सुमेरु पर्वत के ऊपर मणिरत्नाग्र नामक प्रासाद में अनन्त देव, नाग, यक्ष, गन्ध, किन्नर, भूत, पिशाच आदि

1. तो० 2510,

2. तो० 480 पृ० 142–274

के साथ विहार करते समय करते हैं[1]। इसमें त्रिलोकविजयमहाकल्प, वज्रहूँकारनामकल्प, तथागतकल्प, वज्रमहाचक्रविधिविस्तार, कर्ममण्डलविधि, वज्रपाणिकल्प, अवलोकितेश्वर-कल्प, गगनगर्भकल्प, गगनकोषकल्प, कर्मप्रसरकल्प, विद्यामन्त्रीमहाकल्प, वज्रक्रोधकल्प, कर्मसमूहकल्प, कर्मदूतीकल्प, सेवककल्प, कर्मवज्रसमूहमातृकल्प, कर्मवज्रीदूतीकल्प और कर्मसेवककल्प नामक विभाग हैं। यहाँ तक यह मूलतन्त्र है[2]। उसके बाद इसी ग्रन्थ में वज्रपाणि द्वारा भगवान् से तथागत कैसे उत्पन्न होते हैं? वज्र किससे उत्पन्न होता है? आदि प्रश्न पूछे गये हैं। उसके उत्तर के रूप में भगवान् ने जो कुछ कहा है, उसे उत्तरतन्त्र कहते हैं[3]।

4. **सर्वदुर्गतिपरिशोधनकल्प**

इस तन्त्र की देशना तथागत ने देवस्थान के नन्द नामक उपवन में की थी[4]।

5 **परमाद्यतन्त्र**

परमाद्यतन्त्र की देशना भगवान् तथागत ने कामधातु के परनिर्मितवशवर्तिन् में देवराज के प्रासाद में बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर, वज्रपाणि, मञ्जुश्री, आकाशगर्भ आदि को की थी[5]। इसमें तथागतकल्प, त्रिलोकविजयकल्प, मुष्टिकल्प, वज्रचक्रकल्प, आकाशगर्भकल्प, वज्रयक्षकल्प, कुलसंग्रहकल्प, बाह्याचारवज्रकुलमण्डलकल्प और महासुखवज्र-अमोघसमयकल्प नामक 9 परिच्छेद हैं।

6. **वज्रगर्भालङ्कारतन्त्र**

इस तन्त्र की भी देशना भगवान् तथागत ने सर्वतथागतों द्वारा अधिष्ठित अनन्त बुद्धों के प्रादुर्भावस्थान वैरोचनहृदय प्रभास्वर विमान तथागतस्थान वज्रगर्भालंकार में अनन्त बोधिसत्त्व महासत्त्वों की परिषद् में की थी[6]। महामण्डलविधि, जलदेवमण्डलविधि, अग्निदेवमण्डलविधि, वायुदेवमण्डलविधि, जपतत्त्वविधि, स्तोत्रविधि, तथागतकाय-सिद्धोपायिका, ये सब इसके प्रथम भाग के विषय हैं। द्रव्यसाधनोपायिकाविधि, वाक्-साधनोपायिका, मन्त्रसाधनोपायिका, सर्वाभास-उष्णीषसाधनोपायिका, क्लेशवज्रसाधनोपायिका, सर्वतथागतमुष्टिसाधनोपायिका, सर्वतथागतोष्णीषसाधनोपायिका, श्वेतच्छत्रसाधनोपायिका, सर्वोष्णीषसाधनोपायिका, मञ्जुश्रीसाधनोपायिका, जगदीश्वरसाधनोपायिका, वज्रधरसाधनो-पायिका, मैत्रेयसाधनोपायिका, आकाशगर्भसाधनोपायिका, समन्तभद्रोपायिका, सागरमति-साधनोपायिका, रत्नसंभवसाधनोपायिका, ये सब बुद्ध और बोधिसत्त्वों की साधनोपायिकाएँ हैं। यमान्तकसाधनोपायिका, क्रोधकणसाधनोपायिका, हयग्रीवसाधनोपायिका से क्रोधमण्डल सम्पन्न

---

1. तो० 482. पृ० 10. 2. तो० 482 पृ० 57 तक। 3. तो०, वही, पृ० 57 तक।
4. तो० 485, पृ० 96-146. 5. तो० 487, पृ० 150-173. 6. तो० 490, पृ० 1-82.

होता है। इसके साथ बुद्धलोचनमुद्रासाधनोपायिका, पण्डारसाधनोपायिका, भ्रुकुटिसाधनोपायिका, मामकीसाधनोपायिका, वज्रमालामयीसाधनोपायिका, चुन्दासाधनोपायिका और मन्त्रतत्त्व से गुह्यमण्डल सम्पन्न होता है। इसके आगे वज्ररत्नमण्डल, नाभिचक्र, धर्मचक्रमण्डल, गगनकोशमण्डल, वज्रजिनमण्डल, सुवज्रमण्डल आदि अनेक मण्डल-विधियाँ बताई गई हैं। यहाँ अन्त में 32 लक्षणों और 80 अनुव्यंजनों की नामावली और उनकी व्याख्या भी दी गई है।

7. कायवाक्चित्तगुह्यभूतालंकारतन्त्र[1]

इस तन्त्र को भी बुस्तोन ने योगतन्त्र की सूची में रखा है[2]। इसके ज्ञानश्रेष्ठमण्डल, गुह्यालंकारमहामण्डल और कायवाक्चित्तगुह्य नामक तीन भाग हैं।

8. अभिगुह्य-मणितिलकतन्त्र

इसकी देशना भगवान् ने अकनिष्ठ भुवन में देवराज के गृह में निवास करते समय वज्रपाणि, अवलोकितेश्वर, आकाशगर्भ, वज्रमुष्टि आदि 99 कोटिशत बोधिसत्त्वों के द्वारा गुह्यतिलक के उपदेश हेतु निवेदन करने पर की थी[3]। इसमें वज्रतिलकप्रत्यवेक्षण, देवीतन्त्र-विधि, सर्वतत्त्वरहस्यविधिविस्तार, परमतत्त्वरहस्यतिलक नामक चार भाग हैं।

9. पञ्चविंशतिप्रज्ञापारमितामुख

इसकी देशना भगवान् ने सुमेरु पर्वत के ऊपर देव, देवपुत्र, असुर, वायुदेव, गरुड़, नाग, यक्ष, किन्नर, राक्षस, विद्याधर, भूत, विनायक, पिशाच और प्रत्यक्ष-परोक्ष अनन्त मातृसमूहों के साथ विहार करते समय की थी। वज्रपाणि आकाश से उतर कर भगवान् की परिक्रमा कर बैठ जाते हैं। उसी समय वज्रपाणि को गुह्य-अधिपति के नाम से सम्बोधित करते हुए ॐ बोधिचित्त वज्रप्रज्ञापारमितामुख है, ॐ समन्तभद्रचर्या प्रज्ञापारमितामुख है, आदि ॐ अक्षर से प्रारम्भ करते हुए प्रज्ञापारमिता को 25 विशेषणों से अलंकृत कर उसे मुख, अर्थात् मुक्ति का द्वार बता कर देशना की थी[4]।

इस प्रकार योगतन्त्र के अनेक ग्रन्थ हैं जिन्हें मूलतन्त्र, व्याख्यातन्त्र, उत्तरतन्त्र और सभागीयतन्त्र के रूप में जाना जाता है। डोगोन छोसरग्यलफगसपा ने खसमतन्त्र[5] और सुप्रतिष्ठिततन्त्र[6] को भी योगतन्त्र में रखा है[7]।

1. तो० 492, पृ० 83–119
2. जि० 24 पृ० 985
3. तो० 493, पृ० 120
4. तो० 491 पृ० 83
5. तो० 386 पृ० 99–202
6. तो० 486 पृ० 146–150
7. तन्त्र आगम सूची. साक्या साहित्य संग्रह, जि० 7, पृ० 137. जापान से प्रकाशित।

## योगतन्त्र का स्वरूप

गम्भीरार्थ परमार्थ सत्य और उदारार्थ संवृति सत्य, अर्थात् गम्भीरोदार एवं आभासशून्य अद्वय स्वरूप में प्रतिष्ठित करने से यह योगतन्त्र कहलाता है। योगतन्त्र में देह को कायमुद्रा से, वाक् को धर्ममुद्रा से, चित्त को समयमुद्रा से तथा कृत्यों को इष्टदेव की कर्ममुद्रा से मुद्रित कर साधक ध्यानभावना द्वारा तथता को, परमपद को प्राप्त करता है। बुस्तोन का कहना है कि योगतन्त्र में बोधि-प्राप्ति की विधि का मार्गीकरण तो होता है, क्योंकि पंचाभिसंबोधि द्वारा देवभावना की जाती है, लेकिन यहाँ अनुत्तरतन्त्र के समान जन्म-मृत्युसदृश उत्पत्ति और निष्पन्नक्रम की भावना-विधि नहीं होती[1]। ज्ञानसमुच्चय में योगतन्त्र के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए भगवान् ने कहा है कि विद्या-देवियों के साथ मण्डल में स्थित होकर हास, पाण्याप्ति आदि राग-क्रियाओं का अनुकरण करते हुए तत्त्व में स्थित होने वाला तथा मण्डलतत्त्व आदि दस तत्त्वों[2] का अनुशीलन करने वाला उभय(चर्या और योग)तन्त्री या योगतन्त्री कहलाता है[3]। त्रिनयप्रदीप में भी कहा है कि अन्य (योगतन्त्री) अद्वयतत्त्व की भावना में अत्यन्त रुचि रखते हैं। वे विभिन्न बाह्य चर्याओं को चित्त के विक्षेप का कारण मानते हैं और अध्यात्म पर जोर देते हैं। इसलिये वे चर्यातन्त्री कहलाते हैं[4]। यहाँ चर्यातन्त्री शब्द का अभिप्राय योगतन्त्री से है[5]।

योगतन्त्र को कुल के अनुसार पाँच भागों में विभक्त किया जाता है। यथा—(1) तथागत-कुल, (2) वज्रकुल, (3) रत्नकुल (4) धर्मकुल और (5) कर्मकुल। विस्तार करने पर इसके 100 भेद होते है[6]। प्रत्येक कुल के तथागत तथागतकुल और तथागतकर्मकुल के नाम से पाँच प्रकार के होते हैं। इसो प्रकार वज्रकुल आदि को भी जानना चाहिये। पाँच-पाँच के भेद से इन 25 कुलों को पुनः हृदय, मुद्रा, मन्त्र और विद्यामन्त्र कुल के भेद से विभक्त करने पर $25 \times 4 = 100$ कुल हो जाते हैं[7]। हृदय, मुद्रा, मन्त्र आदि को स्पष्ट करते हुए तत्त्वसंग्रह में कहा है[8]—

मनीषितविधानैस्तु सिध्यते तु मनीषितम्।
समाधिसाधनो हृत्स्थो हृदयस्तेन चोच्यते ॥ 1 ॥

---

1. सामान्यतन्त्र, जि० 14.
2. मण्डलतत्व, मन्त्रतत्त्व, मुद्रातत्व, आत्म(स्व)तत्त्व देश आदि रक्षा तत्त्व, देव आवाहन, जाप, भावनातत्त्व बाह्य और आभ्यन्तरात्मक होमतत्त्व, स्फुरण एवं संहार ( संकुचन ) तत्त्व।
3. तो० 447 प० 285. 4. तो० 370 7 प० 626.
5. पद्मकरपो साहित्य संग्रह, जि० 6 प० 3 ख, दिल्ली से प्रकाशित, सन् 1974
6. तो० 480 वज्रशेखर प० 150. 7. ज्ञेयकोश, जि० 2, पृ० 602
8. तत्त्वसंग्रह, पृ० 206.

दुरतिक्रमो यथाभेद्यो राजमुद्राग्रशासनः ।
महात्मचिह्नविश्वस्तु तथा मुद्रेति कीर्तिता ॥ 2 ॥
न अतिक्रमणीयो हि दुर्भेद्यो गुह्य एव च ।
मन्त्र्यते गुह्यसिद्धचर्थं मन्त्रस्तेन निरुच्यते ॥ 3 ॥
अविद्याविप्रणाशाय वाग्विद्योत्तमसिद्धये ।
विद्यते वेदनासिद्धिस्तेन विद्या प्रकीर्तिता ॥ 4 ॥

वज्रशेखरतन्त्र में कहा है कि विषैले प्राणियों और पापियों से रक्षा करने के कारण इसे मुद्रा कहते हैं। मन्त्र के उच्चारण से दुष्ट प्राणियों के उच्चाटन के साथ निजी क्लेश का नाश होता है। मन्त्र-जप से साधक बुद्ध तथा बोधिसत्त्वों से अधिष्ठित होता है, अतः यह मन्त्र है। विद्याराज्ञी दोषों का क्षय कर तत्त्व का सक्षात्कार कराती है, अतः इसे विद्या कहते हैं। धारणी ( हृदय ) सभी धर्मों के आश्रय अकुशल का नाश कर कुशल को ग्रहण करती है, अतः इसे धारणी कहते हैं[1]।

पद्मकरपो ने कहा है कि हृदय कायमुद्रा है, काय का केन्द्रबिन्दु हृदय है। महामुद्रा में एकाग्र होना ध्यान है। हृदय में स्थित होकर सिद्धि की प्राप्ति की जाती है, अतः यह हृदय है। अथवा इष्टदेव का हृदय रूपी बीजाक्षर ही हृदय कहलाता है। तथागतों की चर्याओं का साधक को अनुकरण करना पड़ता है। साधक उनका अतिक्रमण नहीं कर सकता। अतः यह मुद्रा है। मन्त्र मन को दूषित होने से बचाता है, अतः इसे मन्त्र कहते हैं। विद्या से अविद्या का नाश होकर ज्ञान का उदय होता है, अतः इसे विद्या कहा है[2]।

हृदय-महामुद्राप्रधान कायमण्डल, मुद्रा-समय मुद्रा प्रधान धारणी मण्डल, गुह्यमन्त्रधर्म मुद्रा प्रधान धर्ममण्डल और विद्या-कर्ममुद्राप्रधान कर्ममण्डल है। धारणीमण्डल का अभिप्राय देवी धारणियों का आयुध के रूप में मण्डल में न्यास करना है[3]।

ये सब भेद संक्षेप में प्रज्ञा और उपाय में सन्निहित हो जाते हैं। बुस्तोन ने कहा है कि मन्त्रकुल का अभिप्राय उपाय ( पुरुष ) पितृप्रधान और विद्यामन्त्र ( प्रज्ञा ) का मातृ प्रधान कुल है। इन दोनों को, अर्थात् प्रज्ञा और उपाय को अद्वयतत्त्व में लीन स्मृति और संप्रजन्य से युक्त कर स्थित होने से चित्त को दूषित होने से बचाया जाता है। इसलिये एक मन्त्रकुल में ही सभी कुल सम्मिलित हो जाते हैं। अज्ञान के प्रतिपक्ष अथवा विपरीत ज्ञान के उत्पन्न होने से सभी दोषों का क्षय और गुणों की प्राप्ति होती है। अतः इसे विद्याकुल भी कह सकते हैं[4]।

---

1. तो० 480 वज्रशेखर, प० 155.
2. पद्मकरपो साहित्य संग्रह, जि० 6, पृ० 66–69.
3. बुस्तोन साहित्य संग्रह, जि० 14, पृ० 975.
4. वहीं, पृ० 963.

ज्ञानश्रीविरचित द्वयन्तनिवारण में कहा गया है कि पुरुष देव गुह्यमन्त्र है। स्त्रीदेव (देवी) विद्यामन्त्र है। जो मन्त्र पितृ और मातृ दोनों में प्रयुक्त होता है, वह धारणी मन्त्र कहलाता है[1]।

बुस्तोन ने तथागतकुल को स्पष्ट करते हुए कहा है कि सर्वतथागत प्रकृति वज्रधातु अधिगमनज्ञान बोधिचित्तस्वरूप प्रकृतिपरिशुद्ध धर्मधातुज्ञान ही वैरोचन, अर्थात् तथागत कुल है। सर्व तथागतों की अनुज्ञा के अनुरूप उपाय स्वपर प्राणियों की इच्छा के अनुसार प्रकट होने वाला आदर्शज्ञान अक्षोभ्य स्वभाव वज्रकुल है। तथागतों पारमितास्वरूप सत्त्वों की मनोकामना को पूरा करने वाला समताज्ञान रत्नसंभव रत्नकुल है। तथागतों का प्रज्ञास्वरूप प्रत्यवेक्षणाज्ञान पद्मकुल है, तथागतों का वीर्यस्वरूप सर्वसिद्धि कृत्यानुष्ठानज्ञान स्वभाव कर्मकुल है[2]।

योगतन्त्र में भी प्रज्ञा मातृतन्त्र और उपाय पितृतन्त्र है, ऐसा काय-वाक्-चित्तगुह्यालंकार-व्यूहतन्त्र में आया है। बुस्तोन ने भी लघुसामान्यतन्त्र में कहा है कि तत्त्वसंग्रह उपाय तन्त्र है। यह दस तत्त्वों का प्रधान रूप से निरूपण करता है, अतः पितृतन्त्र है। परमाद्यतन्त्र और पंचविंशतिप्रज्ञापारमिता आदि ग्रन्थ प्रज्ञाप्रधान मातृतन्त्र हैं[3]। इस प्रकार योगतन्त्र के भी पितृ और मातृतन्त्र नामक दो विभाग हो सकते हैं। इन दोनों प्रकार तन्त्रों का स्वरूप अनुत्तर-तन्त्र से बिलकुल भिन्न है। यहां आभासशून्यता मात्र है, जब कि अनुत्तरतन्त्र में महासुख-शून्यता। आभास शून्यता भी यहाँ मनोमय मात्र है। अनुत्तरतन्त्र में वायु के अवधूती में प्रवेश और स्थितिलाभ के बाद उत्थान विधि द्वारा युगनद्धकाय में प्रकट होना ही आभास-शून्यता है।

सारांश यह है कि योगतन्त्र में क्रिया और चर्यातन्त्र की अपेक्षा विस्तार है और स्पष्ट रूप में पंचाभिसंबोधि की भावना के द्वारा तथागतकुल, क्रोधकुल, वज्रकुल, पद्मकुल आदि की स्वतन्त्र रूप से साधना करने की विधि उपदिष्ट है।

( क्रमशः )

---

1. तो० 3714, प० 115-120
2. बुस्तोन, जि० 14
3. वहीं, पृ० 974

# सम्पादन के सिद्धान्त और उपादान : विहगावलोकन

—व्रजवल्लभ द्विवेदी—

[ "सम्पादन के सिद्धान्त और उपादान" के नाम से प्रकाशित हुए केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी के तत्त्वावधान में कार्यरत दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना द्वारा सन् 1988 ई० में 2 से 8 अप्रैल तक आयोजित सप्तदिवसीय कार्यशाला के विवरण की, निबन्धों और विचार विनिमय में व्यक्त किये गये विचारों की यहाँ संक्षिप्त समालोचना प्रस्तुत की गई है । ]

केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ के तत्त्वावधान में कार्यरत दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना द्वारा सन् 1988 ई० में 2 से 8 अप्रैल तक आयोजित सप्तदिवसीय कार्यशाला का विवरण "सम्पादन के सिद्धान्त और उपादान" शीर्षक से इस संस्थान की 'सम्यक् वाक्' सिरीज के पंचम पुष्प के रूप में परमपावन दलाई लामा जी के पवित्र करकमलों द्वारा 23 दिसम्बर सन् 1990 को लोकार्पित हो चुका है । गोष्ठियों में उपलब्ध निबन्धों का प्रकाशन तो प्रायः हो जाता है, किन्तु इन अवसरों पर टेप की गई पूरी कार्यवाही का बाद में कोई उपयोग नहीं होने पाता । यह संकल्प लिया गया था कि इस कार्यशाला के अवसर पर पढ़े गये निबन्धों के परिप्रेक्ष्य में विद्वानों के द्वारा व्यक्त किये गये महत्त्वपूर्ण विचारों को भी इन निबन्धों के साथ प्रकाशित कराया जाय । हमें खुशी है कि इस योजना में कार्यरत कर्मठ कार्यकर्ताओं के सहयोग से हम इस संकल्प को कार्यरूप देने में सफल हो सके ।

अपने स्वागत भाषण में इस संस्थान और इस योजना के निदेशक प्रो० एस० रिनपोछे ने कार्यशाला के प्रयोजन को स्पष्ट करते हुए कहा था कि यह कार्यशाला विशुद्ध रूप से एक बुद्धि-विलास के रूप में न होकर दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना में कार्यरत विद्वानों को दिन-प्रतिदिन के कार्य में जिन कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है, उन समस्याओं पर सम्यक् रूप से विचार-विमर्श का मंच बने और अन्ततः कोई व्यावहारिक समाधान प्राप्त हो सके, इसी दृष्टि से इस कार्यशाला का आयोजन किया गया है ( पृ० 2 ) ।

विचारगोष्ठी और कार्यशाला के अन्तर को स्पष्ट करते हुए एक अन्य प्रसंग में आपने कहा कि विचारगोष्ठी में निबन्ध पढ़े जाते हैं और उनको छाप दिया जाता है । लेकिन कार्यशाला में परिणामोन्मुख वार्तालाप होना चाहिये ।…… प्रमाणसमुच्चय की पाण्डुलिपि उपलब्ध हुई है या रत्नावली की सम्पूर्ण पाण्डुलिपि मिल गई है, इस तरह की नई जानकारियों को हमने नोट कर लिया है ।…… विचारगोष्ठियों में यह सब नहीं होता । वहाँ केवल निबन्ध के विषय तक ही

छिट-फुट चर्चा होती है। कार्यशाला का उद्देश्य अपने स्रोतों का पता लगाकर उनसे सम्पर्क साधना होता है। उस स्रोत के पीछे जाकर हमें उसकी खोज करनी होती है।..... मैं समझता हूँ कि कार्यशाला नाम हमने इसलिये रखा कि कुछ चुने हुए लोगों के साथ मिल-बैठकर बातचीत कर सकें, उनके सामने अपनी समस्याओं को रख सकें और उनके दिये हुए सुझावों के आधार पर हम उनका समाधान कर सकें। इसीलिये इसमें कोई अध्यक्ष नहीं है. उद्घाटन के लिए कोई मन्त्री नहीं बुलाया गया है और न समापन के लिये कोई नेता ही बुलाया गया है (पृ० 92-93)।

उद्घाटन सत्र के अध्यक्ष प्रो० अनन्तलाल ठाकुर ने इस प्रसंग में बताया कि प्राचीन भारत में परिसंवाद गोष्ठी के लिये 'तद्विद्यसंभाषा' अथवा 'तद्विद्यसंवाद' शब्द प्रयुक्त होता था ( पृ० 18 )। डॉ० परमहंस मिश्र ने इस प्रसंग में सुझाव दिया कि कार्यशाला का नाम 'कार्यकलाप उत्कर्ष और विमर्श' रखना अच्छा होगा। इसका अभिप्राय यह है कि कार्यकलाप के उत्कर्ष के विषय में यहाँ विमर्श किया जा रहा है ( पृ० 93 )।

विचारगोष्ठियों में हम देखते हैं कि पूँछे गये प्रश्नों का उत्तर देने की जिम्मेदारी निबन्धवाचक की ही रहती है और इसमें कभी-कभी वितण्डावाद खड़ा हो जाता है। इसके विपरीत कार्यशाला में शंका के समाधान की जिम्मेदारी केवल निबन्धवाचक पर ही नहीं छोड़ी जाती। यहाँ तो सब मिलकर किसी निष्कर्ष पर पहुँचने का प्रयत्न करते हैं। प्रस्तुत कार्यशाला को प्रधानतः यही रूप दिया गया था। उद्घाटन सत्र के अतिरिक्त अन्य सातों सत्रों के लिये कोई अध्यक्ष नहीं चुना गया था। उसमें निबन्धवाचक को ही प्रधानता दी गई थी। इस कार्यशाला की सफलता इस बात से भी आँकी जा सकती है कि इसमें संमिलित वयोवृद्ध विद्वानों का इसे पूरे समय तक स्वयंस्फूर्त सराहनीय सहयोग मिला और सबने मिलकर उपस्थापित विषयों और समस्याओं पर शान्तिपूर्वक पर्याप्त विचार किया। महाकवि कालिदास की यह उक्ति प्रसिद्ध है—'आपरितोषाद् विदुषां न साधु मन्ये प्रयोगविज्ञानम्"। इस कार्यशाला के प्रयोग की साधुता की अनुभूति तब हुई, जब प्रो० नथमल टाटिया ने कहा कि इस प्रकार के विषय पर कोई आयोजन अब तक नहीं के बराबर हुआ है, इसी प्रकार जब प्रो० अनन्तलाल ठाकुर ने कार्यशाला के अन्त में कहा—आनन्द की बात है कि हम लोग यहाँ जल्प और वितण्डा का सर्वथा परित्याग कर सके। "वादे वादे जायते तत्त्वबोध" का जो नियम था, उसका हम लोग अनुसरण कर पाये हैं ( पृ० 539-540 )।

इस सप्तदिवसीय कार्यशाला के लिये सात विषय निर्धारित किये गये थे। विषय-उपस्थापन ( पृ० 5-10 ) में इसके विचारणीय पहलुओं पर प्रकाश डाला गया था। अब हम यह देखें कि इन विषयों पर कार्यशाला का क्या अवदान रहा है, उससे पहले कुछ सामान्य विषयों की चर्चा कर लेना उपयुक्त होगा। यह बात स्पष्ट है कि सामूहिक सहयोग भावना के बिना अनुसन्धान के क्षेत्र में तीव्र प्रगति नहीं हो सकती। प्रस्तुत कार्यशाला में जापानी विद्वानों के परस्पर

सहयोग की भावना की प्रशंसा की गई और सीलोन से प्रकाशित हुए विश्वकोश संबन्धी कार्य को भी सराहा गया कि कैसे उन-उन क्षेत्रों में किसी एक योग्य व्यक्ति के नेतृत्व में इस तरह के कार्य अनायास पूरे किये जा सकते हैं। इस प्रसंग में इस बात का भी उल्लेख हुआ कि भारतीयों में इस तरह की भावना कम देखने को मिलती है। यह बात सही हो सकती है, किन्तु हमें इसके कारणों की तह में जाने का प्रयत्न करना चाहिये कि ऐसा क्यों होता है? हमारी समझ में जहाँ योग्य व्यक्ति के नेतृत्व में इस तरह के कार्य चल रहे हों, वहाँ इस सहयोग भावना की कमी नहीं रहनी चाहिये। किन्तु भारत का यह दुर्भाग्य है कि यहाँ योग्य व्यक्ति की अपेक्षा अयोग्य व्यक्ति जिम्मेदारी के पदों पर अधिक सरलता से पहुँच जाते हैं। किसी भी क्षेत्र में कहीं भी अखिल भारतीय दृष्टिकोण देखने को नहीं मिलता। एक भाषा और एक संस्कृति के अभाव में सारा देश टुकड़ों में बँटता सा चला जा रहा है। खेल का मैदान हो या कोई भी जिम्मेदारी का पद, सब जगह संकीर्ण प्रादेशिक दृष्टिकोण पर आधारित संकीर्ण भावनाएँ उभर रही हैं। अनेक विश्वविद्यालय नाम वाली संस्थाएँ जनपदों ( जिलों ) तक सीमित हो गई हैं। इसकी स्वाभाविक परिणति योग्य व्यक्ति की उपेक्षा ( तिरस्कार ) और अयोग्य व्यक्ति के संमान ( पुरस्कार ) में होती है। क्या इस परिप्रेक्ष्य में कोई भी स्वाभिमानी व्यक्ति सामूहिक जिम्मेदारी का निर्वाह तहेदिल से कर सकता है? फिर जिस किसी भी योजना में जितने व्यक्ति कार्यरत हैं, उन सबका नामोल्लेख तो अवश्य ही होना चाहिये। दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना में प्रारंभ से ही इस नियम का पालन पूरी तत्परता से किया जा रहा है।

जानकारी के परस्पर आदान-प्रदान के संबन्ध में भी गोष्ठी में विचार हुआ। आलोकमाला, प्रमाणसमुच्चय, तर्कज्वाला आदि ग्रन्थों के तथा देश-विदेश में कार्यरत संस्थाओं और विद्वानों के विषय में कार्यशाला में उपस्थित विद्वानों से पर्याप्त सूचनाएँ मिलीं। यह एक सतत गतिशील प्रक्रिया है। विभिन्न विषयों में कहाँ-कहाँ किन-किन विद्वानों के द्वारा क्या क्या कार्य किये जा रहे हैं, इसकी जानकारी के लिये, इसकी सारी कड़ियों को जोड़ने वाली कोई केन्द्रीय संस्था होनी चाहिये, जिसके माध्यम से इस तरह की सारी सूचनाएँ यथासमय प्राप्त होती रहें। हमने देखा है कि नई सूचनाओं को इसलिये दबा दिया जाता है कि कोई दूसरा व्यक्ति उसमें दखल न देने लगे। भारतीय विद्या की विभिन्न शाखाओं में इतना अधिक काम करना बाकी है कि अभी अनेक वर्षों तक अनेक व्यक्तियों का जीवन इसके लिये पर्याप्त नहीं होगा, किन्तु इस मानवीय मनोवृत्ति से कौन अपरिचित है कि किसी की दुकान को चलता देख दूसरा दुकानदार भी वहीं अपनी दुकान लगा लेता है। इसी मनोवृत्ति के रहते हम तत्काल नई-नई सूचनाओं को पाने से तो वंचित रह ही जाते हैं, व्यर्थ ही एक ही तरह के कार्य की पुनरावृत्ति भी होती रहती है।

प्रसंगवश यहाँ इस विषय की भी चर्चा हुई कि कंग्युर-तंग्युर के कितने संस्करण हैं और उनमें कौन सा संस्करण अधिक प्रामाणिक माना जाता हैं ( पृ० 175-176 )। ज्ञानोदयतन्त्र,

कालचक्रतन्त्रटीका आदि की भी यहाँ प्रसंगवश चर्चा उठी ( पृ० 175 ) और आगे चलकर इस गोष्ठी में बौद्धतन्त्र और हिन्दूतन्त्र ( पृ० 210-213 ), कौलतन्त्र और अनुत्तरतन्त्र ( पृ० 369-373 ), तन्त्रों का विभाजन और भेद ( पृ० 472-476 ) जैसे विषयों पर भी पर्याप्त विचार किया गया। कामिक से वातुल पर्यन्त 28 द्वैतवादी सिद्धान्त शैवागमों में से आज सभी उपलब्ध नहीं होते, किन्तु जो उपलब्ध हैं, वे सभी क्रिया, चर्या, योग और विद्या ( ज्ञान ) नाम के चार पादों में विभक्त हैं। यहाँ ये चारों पाद एक ही ग्रन्थ के अंग हैं। विद्या अथवा ज्ञान पाद में उस-उस आगम के दार्शनिक दृष्टिकोण का प्रतिपादन किया गया है।

इसके विपरीत बौद्ध तन्त्रों में क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर विभाग के प्रतिपादक अलग-अलग स्वतन्त्र ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं। अनुत्तरतन्त्र के भी पुनः [1]पितृतन्त्र, मातृतन्त्र और अद्वयतन्त्र नामक तीन विभाग किये गये हैं। गुह्यसमाज में हेतुतन्त्र, उपायतन्त्र और फलतन्त्र नामक एक दूसरा ही विभाग उपलब्ध होता है। बौद्ध तन्त्रों को तथागत कुल, पद्म कुल आदि कुलों में भी विभक्त किया गया है। इन सब विभागों और उपविभागों का विशेष परिचय 'धीः' के विभिन्न अंकों में प्रकाशित "बौद्ध तन्त्र साहित्य का वर्गीकरण" ( अं० 5, पृ० 63 82 ), "तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद" ( अं० 4 7,9,11 ) शीर्षक निबन्धों से प्राप्त किया जा सकता है।

इस पूरी सामग्री को सामने रखकर ज्ञानोदयतन्त्र के विषय में विचार करना पड़ेगा कि इसका समावेश योगतन्त्र में किया जाय अथवा अनुत्तरतन्त्र में। अनुत्तरतन्त्र के मातृतन्त्र पितृतन्त्र और अद्वयतन्त्र नामक किसी भी उपविभाग के अन्तर्गत इसकी गणना नहीं की जा सकती। इसके अन्तिम दो पृष्ठों में कायपूजा का विधान अवश्य मिलता है, किन्तु मात्र इतना देखकर क्या इस पूरे ग्रन्थ को अनुत्तर विभाग में रखा जा सकता है ? क्रिया, चर्या आदि विभागों में विभक्त तन्त्रों में एक बात और भी देखने की है कि क्या इनमें शुद्ध रूप से एक ही विषय का प्रतिपादन किया गया है ? अथवा अन्य विभागों के विषय भी आवश्यकता के अनुसार समाविष्ट हैं ?

मूलतन्त्र, उद्देशतन्त्र, भाष्यतन्त्र और उत्तरतन्त्र नामक विभागों की भी यहाँ ( पृ० 472-476 ) चर्चा हुई और उनका स्वरूप भी बताया गया। सेकोद्देशटीका ( पृ० 4-5 ) में त्रिविध उद्देश और त्रिविध निर्देश तन्त्रों की चर्चा मिलती है। यहाँ उद्देश विभाग के अन्तर्गत समस्त लघुतन्त्रों का तथा निर्देश विभाग में समस्त मूल तन्त्रराजों का समावेश

1. मृगेन्द्रागम के चर्यापाद ( 1 37,40-41 ) में वर्णित सिद्धकौल और योगिनीकौल तन्त्रों की तुलना पितृतन्त्र और मातृतन्त्र से की जा सकती है।

किया गया है। अन्य दो विभागों में इनकी पंजिकाओं और टीकाओं की गणना की गई है। समाजोत्तर की गणना उत्तरतन्त्र में की जाती है। अभिधानोत्तर जैसे अन्य उत्तर तन्त्रों के भी नाम हमें मिलते हैं, किन्तु हम देखते हैं कि समाजोत्तर की गणना गुह्यसमाज के व्याख्यातन्त्रों में भी की गई है। समाजोत्तर के अतिरिक्त सन्ध्याव्याकरण, चतुर्देवीपरिपृच्छा, वज्रमाला और वज्रज्ञानसमुच्चय को भी मिलाकर गुह्यसमाज के व्याख्यातन्त्रों की संख्या पाँच मानी गई है। समाजोत्तर को यदि हम उत्तरतन्त्र ही मानें, तो व्याख्यातन्त्र चार ही रह जायँगे। डॉ० एस० बाहुलकर ने इसी पक्ष को स्वीकार किया है ( पृ० 164 )। तन्त्रभाष्य और भाष्यतन्त्र की भिन्नता पर भी यहाँ प्रकाश डाला गया है ( पृ० 174-175 )। इस विषय पर अभी और गहरे विचार की अपेक्षा है कि इस विभाग की पुष्टि में शास्त्रीय प्रमाण भी प्रस्तुत किये जा सकें।

यहाँ वर्गीकरण ( पृ० 439-440 ) अथवा विषयविभाजन (पृ० 460) के लिये डॉ० प्रबोधचन्द्र बागची के प्रमाण से संमोहनतन्त्र को उद्धृत किया गया है। 'तान्त्रिक साहित्य' की भूमिका ( पृ० 24 25 ) में भी इस तन्त्र के आधार पर दिया गया तन्त्रों के भेदों और उपभेदों का विवरण मिलता है। डॉ० प्रबोधचन्द्र बागची ने इस संमोहनतन्त्र को कम्बुज शिलालेख में उद्धृत संमोहतन्त्र से अभिन्न मानकर ऐसा किया है। वास्तव में ऐसा है नहीं। जिसको यहाँ संमोहनतन्त्र नाम दिया गया है, वह वस्तुतः शक्तिसंगमतन्त्र के चतुर्थ छिन्नमस्ता खण्ड से अभिन्न है। इस ग्रन्थ के उपोद्घात में हमने सप्रमाण सिद्ध कर दिया है कि यह एक अतिनवीन [1]तन्त्र-ग्रन्थ है। इसके आधार पर प्रदर्शित वर्गीकरण को हम तन्त्र-ग्रन्थों के भोट अनुवादों के वर्गीकरण के प्रसंग में किसी भी रूप में प्रमाण नहीं मान सकते, क्योंकि भोट देश में जब तन्त्र-ग्रन्थों का अनुवाद कार्य पूरा हो चुका था, उसके बहुत समय बाद यहाँ इस तन्त्र का आविर्भाव हुआ है।

कार्यशाला के लिये जिन सात विषयों का निर्धारण किया गया था, उनमें से अनेक विषय एक-दूसरे से जुड़े हुए हैं। अतः प्रायः प्रत्येक निबन्ध में मुख्य विषय के अतिरिक्त उससे जुड़े अन्य विषयों की भी चर्चा हुई है, उन पर विचार-विनिमय हुआ है और अनेक नई नई सूचनाएँ हमें मिली हैं। इन सब पर एक साथ विचार करने की आवश्यकता है। जैसे कि कार्यशाला का पहला विचारणीय विषय था – पाण्डुलिपियों का स्रोत और उनका वर्गीकरण। इस विषय पर यहाँ तीन निबन्ध प्रस्तुत हुए और उन पर हुए विचार-विनिमय से भी हमें अनेक सूचनाएँ मिलीं ( पृ० 19-94 )। किन्तु इस विषय की चर्चा यहीं तक सीमित नहीं रही, अन्यत्र भी प्रसंगानुसार इनका उल्लेख हुआ। जैसे कि प्रो० नथमल टाटिया ने जैसलमेर के जैन भण्डारों

---

1. शक्तिसंगमतन्त्र, चतुर्थ छिन्नमस्ता खण्ड का संस्कृत उपोद्घात ( पृ० 8-9 ) तथा तन्त्रयात्रा ( पृ० 106-111 ) में प्रकाशित "संमोहनतन्त्रं शक्तिसंगमतन्त्रादभिन्नम्" शीर्षक निबन्ध देखिये।

का उल्लेख किया ( पृ० 14 ), जहाँ कि अनेक महत्त्वपूर्ण प्राचीन बौद्ध ग्रन्थों की पाण्डुलिपियाँ सुरक्षित हैं। पाटण के जैन भण्डारों को भी हम इसी कोटि में रख सकते हैं।

तर्कज्वाला का हस्तलेख महापण्डित राहुल सांकृत्यायन को मिला या नहीं, इस विषय पर कार्यशाला में निरन्तर दो-तीन दिन तक विचार चलता रहा। ऐसा लगता है कि प्रो० एस० रिनपोछे ने इस विषय में जो कुछ कहा ( पृ० 55 ), वही सत्य है।

हस्तलेखों की उपलब्धि और स्थिति के सम्बन्ध में डॉ० के० वी० शर्मा के निबन्ध के प्रारंभ में ( पृ० 134-135 ) भी पर्याप्त लिखा गया है। इसी तरह से एक ही ग्रन्थ के संक्षिप्त और विस्तृत संस्करणों की तथा एक ही ग्रन्थ की दो या इससे अधिक नामों से उपलब्ध पाण्डुलिपियों की चर्चा प्रो० व्रजवल्लभ द्विवेदी के निबन्ध के प्रारम्भ ( पृ० 185-188 ) में की गई है। वहाँ यह भी बताया गया है कि किस प्रकार हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचियों में गलत नाम अंकित हो जाते हैं ( पृ० 199 )। डॉ० भागीरथप्रसाद त्रिपाठी ( वागीश शास्त्री ) ने पुस्तक, ग्रन्थ या पाण्डुलिपि शब्दों की विशिष्टताओं को स्पष्ट करते हुए बताया है कि इनके कितने प्रकार होते हैं और इसके लिये 'मातृका' शब्द क्यों प्रचलित हुआ ( पृ० 279-283 )। इसी निबन्ध ( पृ० 282 ) में और इससे सबद्ध विचार-विनिमय ( पृ० 306 ) में स्कन्दपुराण की प्राचीन पाण्डुलिपि की चर्चा आई। डॉ० के० वी० शर्मा के ही दूसरे निबन्ध में सम्पादन प्रक्रिया के विवरण के प्रसंग में हस्तलेखों के चयन में बरती जाने वाली सावधानी का उल्लेख किया है ( पृ० 313-315 )। इसी तरह से कार्यशाला के पंचम दिन सम्पन्न हुए सिंहावलोकन में भी पाण्डुलिपियों के स्रोतों के विषय में पर्याप्त विचार हुआ है ( पृ० 341-346 )। यहाँ हस्तलेखों में प्राप्त होने वाले काकपद, हंसपद आदि चिह्नों के विषय में भी चर्चा हुई ( पृ० 352 )। इसी प्रकार डॉ० बी० एन० टण्डन के निबन्ध में विविध तालपत्रीय हस्तलेखों की विशेषताओं पर प्रकाश डाला गया ( पृ० 491-495 )। अन्ततः कार्यशाला द्वारा स्वीकृत प्रस्ताव की दूसरी और तीसरी धारा में भी इस विषय की चर्चा आई है।

इस देश के स्वतन्त्र होने से पहले हस्तलेखों की खोज के लिये विदेशी शासन और विद्वानों ने पर्याप्त प्रयास किया था, किन्तु स्वतन्त्रता-प्राप्ति के साथ ही इस शुभ कार्य पर विराम चिह्न सा लग गया है। इस दुःस्थिति की थोड़ी सी झलक हम डॉ० गयाचरण त्रिपाठी ( पृ० 66-67 ) और प्रो० एस० रिनपोछे ( पृ० 91-92 ) के अनुभवों में देख सकते हैं। पाण्डुलिपियों का धनी विस्तृत भूभाग धीरे-धीरे हमारी पहुँच से बाहर होता चला जा रहा है। अब तो इस स्थिति में हम पहुँच गये हैं कि अपने देश में संगृहीत इस सम्पदा की भी ठीक से देख-रेख नहीं कर पा रहे हैं। आवश्यकता इस बात की है कि व्यक्तिगत संग्रहों, धार्मिक स्थलों आदि में उपेक्षा की शिकार इस सम्पत्ति की रक्षा के लिये हम दत्तचित्त हों।

इस प्रसंग में प्रो० अनन्तलाल ठाकुर द्वारा व्यक्त किये गये विचार अत्यन्त मननीय हैं (पृ. 67-69)। यहां इन्होंने कहा है—"शिलालेख और ताम्रलेख अब मिल नहीं रहे हैं। जो मिले हैं, उन पर काम हो चुका है। (नई) सामग्री अब आगे मिलने वाली नहीं है। पोथियों में ऐसी सामग्री अजस्र है (पृ. 68)। इसके उदाहरण के रूप में हम पूना के भाण्डारकर इंस्टीटयूट के पूर्व क्यूरेटर डॉ० पी० के० गोडे का स्मरण कर सकते हैं। इन्होंने इस संस्थान के पुस्तकालय में संगृहीत पाण्डुलिपियों की पुष्पिकाओं के आधार पर इतिहास की अनेक गुत्थियों को सुलझाया है और इस दिशा में हमारा पथप्रदर्शन किया है कि हम इस सामग्री का उपयोग कैसे कर सकते हैं[1]। लगता है उनकी यह विधा उनके साथ ही चली गई है, क्योंकि इस क्षेत्र में अन्य किसी विद्वान् ने पदार्पण किया हो, ऐसा लगता नहीं।

दाराशिकोह के विद्यागुरु सर्वविद्यानिधान कवीन्द्राचार्य सरस्वती के हस्तलेखों की भी यहां चर्चा हुई (पृ 59 69-70)। देश और विदेश के हस्तलेखों का संग्रह करने वाले विद्या-संस्थानों के सहयोग से हम अब भी इस महान् विद्याप्रेमी के संग्रह रूपी मुक्तादाम की बिखरी मणियों को जोड़कर उनकी नई माला गूँथ सकते हैं।

डॉ० जगदीश्वर पाण्डेय ने शंकरनन्दन के बौद्ध न्याय के दस निबन्ध ग्रन्थों की और उनमें से कुछ के नामों की सूचना दी है, जिनमें एक प्रज्ञालंकार भी है (पृ० 80)। शंकरनन्दन के प्रज्ञालंकार को अभिनवगुप्त[2] भी स्मरण करते हैं और वे इसको [3]भाट्टदर्शन का ग्रन्थ मानते हैं। वे यह भी बताते हैं कि शंकरनन्दन ने धर्मोत्तर के मत का खण्डन किया है। यह तो हम लोग जानते ही हैं कि धर्मोत्तर धर्मकीर्ति के न्यायबिन्दु के व्याख्याकार हैं। शंकरनन्दन

---

1. "स्टडीज इन इण्डियन लिटररी हिस्ट्री" नाम से एकाधिक खण्डों में प्रकाशित इनके ग्रन्थ में इस प्रकार के सभी निबन्धों का संग्रह प्रकाशित हो चुका है।
2. लुप्तागमसंग्रह, द्वितीय भाग, संस्कृत उपोद्घात (पृ. 49-50) देखिये।
3. ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी (भा० 2, पृ० 144) में अभिनवगुप्त ने 'प्रज्ञालङ्कारादिषु भाट्टदर्शनेषु" लिखा है। अपनी निबन्धावली (पृ० 22) में ज्ञानश्रीमित्र शंकर को नैयायिकप्रवर कहते हैं। इस ग्रन्थ के संस्कृत उपोद्घात (पृ० 54) में इनको "आक्षपादीयन्यायवेदिकास्तम्भ" जिस प्रमाण के आधार पर कहा है, वहाँ का पाठ—"दुर्नीताश्रमवेदिकादृढतरस्तम्भान्" (पृ० 159) है। ज्ञानश्रीमित्र शंकर, भूषणकार (भासर्वज्ञ), त्रिलोचन और वाचस्पति को वर्णाश्रमरूपी वेदिका के दृढ स्तम्भ मानते हैं और उनके मत को उद्धृत कर पदे-पदे उनका खण्डन करते हैं। शंकर के 'स्थिरसिद्धि' नामक ग्रन्थ को भी ये उद्धृत करते हैं (पृ० 23)। इस ग्रन्थ का नाम डॉ० जगदीश्वर पाण्डेय की सूची में नहीं है। इस पृष्ठभूमि में शंकरनन्दन के इन ग्रन्थों का महत्त्व बढ़ जाता है। उनको देखकर ही हम किसी सही निष्कर्ष तक पहुँच सकते हैं।

की प्रशंसा में अभिनवगुप्त कहते हैं कि इन्होंने प्राक्तन कुशल कर्मों के परिपाक-स्वरूप अद्भुत प्रतिभा प्राप्त की थी। वे एक स्थान पर इनको गुरु के रूप में भी स्मरण करते हैं। नरेश्वरपरीक्षा के टीकाकार भट्ट रामकण्ठ भी धर्मोत्तर की समालोचना के प्रसंग में अलंकारकार को स्मरण करते हैं। काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के हस्तलेखों के संग्रह में शंकरनन्दन का ईश्वरा-पाकरणसंक्षेप नामक मीमांसा का ग्रन्थ उपलब्ध है। हमें इस ग्रन्थ की और तिब्बत से प्राप्त उक्त ग्रन्थों की इस दृष्टि से परीक्षा करनी चाहिये कि प्रज्ञालंकारकार और शंकरनन्दन एक ही व्यक्ति हैं या दो अलग-अलग व्यक्तित्व। स्मरण रखने की बात यह है कि डॉ० जगदीश्वर पाण्डेय कहते हैं कि इनका भोट अनुवाद नहीं हुआ है और इनकी दी हुई नामावली में अपोहसिद्धि भी एक ग्रन्थ है।

भारतीय लिपियों और उनकी समस्याओं पर हमें मात्र एक निबन्ध मिला। निबन्ध और विचार-विनिमय ( पृ० 95-132 ) में सिन्धुघाटी की लिपि, ब्राह्मी लिपि आदि से लेकर आधुनिक नेवारी लिपियों तक के विषय में पर्याप्त चर्चा हुई और यह भी बताया गया कि वर्तुल एवं लंछा इन दो लिपियों के आधार पर तिब्बती लिपि का आविष्कार किया गया था। विभिन्न नेवारी लिपियों, प्राचीन बंगला और मैथिली लिपि विषयक चर्चा का स्तर काफी अच्छा रहा। हम जानते हैं कि बौद्ध पाण्डुलिपियां प्रायः इन्हीं लिपियों में लिखी मिलती हैं। महा-पण्डित राहुल सांकृत्यायन द्वारा लाई गई अधिकांश पाण्डुलिपियां प्राचीन मिथिला लिपि में लिखी गई हैं।

अपने उद्घाटन भाषण में डॉ० नथमल टाटिया ने बताया कि केवल लिपि का सीख लेना ही पर्याप्त नहीं है, उस भाषा का ज्ञान भी आवश्यक है ( पृ० 13 )। इस बात को अन्य अनेक निबन्ध लेखकों ने भी अंकित किया कि प्रतिलिपि तैयार करने वालों को भाषा का ज्ञान न होने से अनेक प्रकार की त्रुटियाँ आ जाती हैं और इसी के कारण पाठ-संकलन करना भी एक कठिन काम हो जाता है। इस प्रकार की समस्याओं की चर्चा डॉ० के० बी० शर्मा के ( पृ० 136-140 ) तथा डॉ० वागीश शास्त्री के निबन्ध ( पृ० 276-279 ) में विशेष रूप से हुई है और इससे लिपि-विषयक अध्ययन को आगे बढ़ाने में सहायता मिली है।

यहाँ विभिन्न स्तरों पर हुए विचार-विनिमय में नन्दिनागरी और भूतलिपि की भी चर्चा हुई। इनमें से भूतलिपि तो कोई लिपि नहीं है, इसकी चर्चा यहाँ आ चुकी है (पृ० 306)। इस विषय में विशेष रूप से इतना ही कहना है कि पाणिनि व्याकरण के 14 प्रत्याहार सूत्रों में जिन 42 वर्णों का परिगणन किया गया है, ठीक वे ही वर्ण भूतलिपि में भी विन्यस्त हैं। इस विषय में अभी विशेष अनुसन्धान अपेक्षित है। नन्दिनागरी में लिखे कुछ हस्तलेखों का

अवलोकन हमने होशियारपुर के वैदिक शोध संस्थान में किया था। डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा के ग्रन्थ "भारतीय प्राचीन लिपिमाला" में इस लिपि का परिचय देते हुए लिखा है कि विजयनगर के राजाओं के दानपत्रों की नागरी लिपि नन्दिनागरी कहलाती है और अब तक दक्षिण में संस्कृत पुस्तकों को लिखने में उसका प्रचार है ( पृ० 68 )।

प्राचीन लिपियों का पढ़ना धीरे-धीरे एक समस्या होती जा रही है। काशी नगरी में प्रायः सभी लिपियों के पढ़ने वाले विद्वान् मिल जाते थे, किन्तु अब उनकी संख्या शून्य के आसपास पहुँचने जा रही है, जब कि यहाँ चार-चार विश्वविद्यालय और हस्तलेखों का संग्रह करने वाले अनेक पुस्तकालय हैं। इस अभाव की पूर्ति के लिये प्रो० अनन्तलाल ठाकुर, डॉ० गयाचरण त्रिपाठी और डॉ० जगदीश्वर पाण्डेय ने तो अपना-अपना व्यक्तिगत सहयोग और सहायता देने का आश्वासन दिया ही, कार्यशाला में भी इस विषय पर एक प्रस्ताव रखा गया कि इस संस्थान में लिपियों के प्रशिक्षण के लिये समय समय पर निश्चित अवधि के आयोजन किये जाँय। इनमें विभिन्न नेवारी लिपियों के अतिरिक्त प्राचीन बंगला और मैथिली लिपि को प्राथमिकता दी जाय। प्रस्ताव पर बोलते समय विद्वानों ने ब्राह्मी और शारदा लिपि के प्रशिक्षण पर भी जोर दिया ( पृ० 532–533 )। हम समझते हैं कि इस संस्थान में इस तरह के आयोजन निकट भविष्य में अवश्य किये जायँगे।

( क्रमशः )

# རྩོམ་ཁྲི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས།

## ཡི་གེ་བདུན་པའི་བསྟོད་པ། ( ༡ )

བསྟོད་པ་འདི་ནི་སྐུ་ཀ་ཤེཀས་ཛགནྣཱཐཨུཔཏྟཱལ ( འཇིག་རྟེན་མགོན་པོ ) མཆོག་གི་སྐུ་སྐྱེར་དཔེ་མཛོད་ནས་རྙེད་པ་ཡིན།

## དཔལ་གདུམ་དབྱུག་མའི་བསྟོད་པ། ( ༢–༣ )

བསྟོད་པ་འདི་ནི་ཨིན་ཊིཡན་ཨེཊལཱཾ་སྲས་ཊཊིས ཨཱཕ ཕྲེནྩཊརིའིཛནས ནུ་ཡཀྐ་ནས་རྙེད་པའི་གཟུང་སྔགས་ལ་སོགས་ཕྱོགས་བསྡུ་ཞེས་པའི་གསུང་ཚོར་བུ……… ཕྱོགས་བདུས་བྱས་པ་ལས་རྙེད་སོན་བྱུང་བ་ཡིན།

## ཆོས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ( ༤–༡༦ )

སྔཿ དུས་དེབ་འདིའི་ནང་གཞམ་གསལ་ཆོས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་བདུན་གྱི་ངོ་སྤྲོད་ཐུས་ཡོད།

༡ རྒྱུད་ཆུང་ངུའི་འགྲེལ་པ། ཕྱུག་ན་རྡོ་རྗེས་མཛད་པ།

༢ བདེ་མཆོག་བྱུང་བའི་མཚན་བྱ།

༣ བཅོམ་ལྡན་དུས་ཀྱི་འཁོར་ལོའི་ སྒྲུབ་ཐབས། པནྚིཏ་ཆེན་པོ་ཆོས་བྱེད་ཞི་བའི་ཞབས་ཀྱིས་མཛད་པ།

༤ ལྷ་མོ་བདག་མེད་མའི་སྙིང་པོའི་སྔགས།

༥ གསང་ཆེན།

༦ ནོར་རྒྱུན་མའི་རྟོག་པ།

༧ གཟུངས་སྔགས་ལ་སོགས་ཕྱོགས་བསྡུ ( ཐོར་བུ་བསྡུས་པ )། འདིའི་ནང་

དགེ་དེབ་ཆ་ཚང་བ་བཅོ་བརྒྱད་དང་མ་ཚང་བ་དགུའི་འགྲེལ་བརྗོད་བྱས་ཡོད།

ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བདུས། ( ༡༧–༢༨ )

ནྲཱིཿ དུས་དེབ་སྔ་མ་རྣམས་ལྟར་དུས་དེབ་འདིའི་ནང་དུའང་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། དུས་དེབ་འདིའི་ནང་དུ་རིམ་པ་དང་ལེགས་བཤད་བསྡུས་པར་འཁོད་པའི་མདོ་རྒྱུད་ཀྱི་གསུང་རྣམས་ཕྱོགས་བདུས་བྱས་ཡོད།

ནང་པའི་ཐུན་མོང་མིན་པའི་ཚོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། ( ༢༤–༤༦ )

ནྲཱིཿ དུས་དེབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་ནང་པའི་སྔགས་གཞུང་······ མང་པོ་ཞིག་ནས་གལ་ཆེའི་ཐུན་མིན་ཚོས་ཚིག་ཁག་གི་རྣམ་བཤད་རྣམས་ཕྱོགས་བདུས་བྱས་ཡོད། དུས་དེབ་ཨང་བཅུ་པའི་ནང་དུ་སློབ་དཔོན་ཉི་མ་དཔལ་གྱིས་མཛད་པའི་དཔལ་མཚན་བརྗོད་ཀྱི་འགྲེལ་པ་བདུད་རྩིའི་ཐིགས་པ་ཞེས་བྱ་བ་དང་མཁའ་འགྲོ་མ་དྷ་བ་ཧྲ་མ······ པའི་སློང་པོ་ནས་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་པའི་ཐུན་མིན་ཚོས་ཚིག་ཁག་གི་རྣམ་བཤད་རྣམས······ ཀ་མད་རིམ་པས་པ་བར་དུ་བཀོད་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་འཕྲོས་ཞུས་རྣམས········ བཀོད་ཡོད།

ནང་པའི་སྔགས་གཞུང་རྣམས་སུ་གནས་དང་ཉེ་བའི་གནས་སོགས་ཀྱི་བཤད་པ། ( ༤༧–༦༡ )

གནས་དང་ཉེ་གནས་སོགས་ཀྱི་བཤད་པའི་སྐོར་ལ་དུས་དེབ་སྔ་མའི་ནང་དུ་ཧེ་རུ་ཀའི་དཀྱིལ་འཁོར་དུ་གནས་པའི་དཔའ་མོ་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་ཡོད་ཅིང་། རིམ་པ་འདིའི་འོག་དུས་དེབ་འདིའི་ནང་བདེ་མཆོག་དཀྱིལ་འཁོར་ལྟར་དཀྱིལ་འཁོར་དུ་གནས······ པའི་དཔའ་བོ་རྣམས་ཀྱི་ངོ་བོའི་སྐོར་རྣམ་བཤད་བྱས་ཡོད། གནས་རྣམས་ཀྱི་ས་ཆའི་སྐོར་དཔྱད་པ་བྱ་དགོས་དང་གནད་འགག་སྐོར་ལའང་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།

ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོའི་རྣམ་དཔྱད། ( ༦༢–༧༠ )

ནྲཱིཿ དུས་དེབ་དགུ་པའི་ནང་ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོའི་མཚན་གྱི་ངེས་ཚིག་དང་། རྣམ་གྲངས། དབྱེ་བ་དང་མདོ་དང་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་གདན་ལ་ཕབ་པའི་ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོའི་

ངོ་བོའི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་དུས་རབ་བཅུ་པའི་ནང་དུ་ཕྱག་རྒྱ་ཆེན······
པོའི་རྒྱུད་པ་དང་སྒྲུབ་ཐབས་སྣ་ཚོགས་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།   རིམ་པ་འདིའི་
འོག་སྐབས་འདིར་གསུང་རབ་སྣ་ཚོགས་ནས་རྟེད་པའི་ཁུངས་རྣམས་གཞི་རྟེན་དུ་བྱས་པའི་
ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོའི་སྐོར་རྣམ་དཔྱད་མདོར་བསྡུས་བྱ་རྒྱུའི་འབད་རྩོལ་བྱས་ཡོད།

## འཕགས་པ་འཇམ་དཔལ་གྱི་མཚན་ཡང་དག་པར་བརྗོད་པའི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ། ( ༥༧_༥༨ )

འཕགས་པ་འཇམ་དཔལ་གྱི་མཚན་ཡང་དག་པར་བརྗོད་པའི་གསུང་རབ་འདི······
ནི་ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་ཤིན་ཏུ་གྲགས་ཆེ་བ་ཞིག་ཡིན།   དཔེ་གཟུགས་ཆུང་
ཡང་བརྗོད་བྱ་ཟབ་གནད་ཆེ་བས་འདི་ནི་ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་ཀྱི་སྙིང་པོ་ལྟ་བུར······
གྲགས།   ནང་པའི་རྗེས་དགོན་པའི་གསུང་རབ་ཅམས་ཞིབ་འཛར་གཞིའི་དུས་རབ་ཨང······
དང་པོ་དང་གསུམ་པ་བཞི་པ་བཅས་སུ་མཚན་བརྗོད་ཀྱི་ཐོས་བསམ་ལ་སྨན་པའི་ཆ་རྐྱེན······
ཞེས་པའི་འགོ་བརྗོད་འོག་འདིའི་སྐོར་རྒྱས་བཤད་བྱས་ཡོད།   མཁས་དབང་མང་པོ་
ཞིག་ནས་གསུང་རབ་འདིའི་ཞུ་སྒྲིགས་ཀྱང་མཛད་འདུག

གསུང་རབ་འདི་ཡོངས་སུ་གྲགས་ཆེ་བས་རྒྱུད་གཞུང་འགྲེལ་བྱེད་རྣམས་ཀྱིས······
འགྲེལ་པ་དང་མཆན་འགྲེལ་རྣམས་སུ་འདིའི་ལུང་མི་ཉུང་ངར་དྲངས་འདུག   དུས་འཁོར་
རྒྱུད་འགྲེལ་དྲི་མེད་འོད་ཀྱི་འགྲེལ་བ་མཛད་པ་པོས་ནི་མཚན་ཡང་དག་པར་བརྗོད་པ་འདི······
ཉིད་ཚད་དུ་བཞག་ནས་དུས་འཁོར་གྱི་ཚིག་དོན་བཀྲལ་བར་མཛད་ཅིང་སྐབས་སྐབས་སུ······
རང་གི་ཚིག་རྣམས་ཀྱི་སྒྲུབ་བྱེད་དུ་མཚན་ཡང་དག་པར་བརྗོད་པའི་གསུང་རྣམས་ལུང་དུ······
དྲངས་པར་མཛད་འདུག   སྐབས་རེར་སྒྲ་འཕྲུལ་དྲ་བ་དང་སྐབས་རེར་ལེའུ་རྣམས་ཀྱི་མཚན་
ཐོག་ནས་ཀྱང་འདིའི་ལུང་རྟེད་ཀྱི་འདུག   ཀློག་པ་པོ་རྣམས་ལ་ཚིག་འདི་དག་དཀའ་ཚོགས་
ཆུང་ངུས་ཉིད་ཐབས་སུ་དམིགས་སྐབས་འདིར་ཚིགས་བཅད་རྣམས་ཀྱི་གྲངས་དང་ལེའུ······
རྣམས་གཞི་རྟེན་དུ་བྱས་པའི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ་བཀོད་ཡོད།

## ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། ( ༨༨–༡༡༩ )

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་ན༔ དུས་རབས་བཅུ་པའི་ནང་ཨེ་ཤི་ཡ་དང་། ཡུ་རོབ། ཨ་མེ་རི་ཀ་བཅས་ཀྱི་ཆེས་ས་ཐག་རིང་བའི་དཔེ་མཛོད་སྣ་ཚོགས་སུ་བཞུགས་པའི་ནང་པའི་…… བསྡོད་པ་གལ་ཆེའི་ལག་བྲིས་གསུང་རབ་༡༨༢ ཙམ་གྱི་གནས་ཚུལ་བཀོད་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་ སྐབས་འདིར་དེའི་འབྲིས་བསྡོད་པའི་གསུང་རབ་གཞན་རྣམས་ཀྱི་རྩ་བའི་མ་དཔེའི་སྐོར་…… བཀོད་ཡོད།

## ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་བར་དོ་འི་སྐོར། ( ༡༣༠–༡༣༣ )

ན༔ དུས་རབས་སྔ་མ་བཞིའི་ནང་ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་ངཞིའི་སྐོར་གསལ་ངང་ཤད…… ཏྲས་ཡོད་ཅིང་སྐབས་འདིར་ལྡེ་པ་ངར་དོ་འི་སྐོར་ངཀོད་ཡོད། ཆཱ་རར་ངཛྷུ་ན་ངར་རཱ་འི་ གདམས་པ་ནི་སྐུ་གསུམ་གྱི་ཚུལ་དུ་ཉམས་བཞེས་བྱེད་ཐུབ་སྟེ་དེ་ཡང་།

༡ འཆི་བ་ཆོས་སྐུ།

༢ བར་དོ་ལོངས་སྐུ།

༣ སྐྱེ་བ་སྤྲུལ་སྐུ་བཅས་ཡིན་པ་ལྟར་བར་དོ་འི་གདམས་པ་འདི་ནི་མཐར་ཐུག་… སངས་རྒྱས་ཀྱི་སྐུ་གསུམ་ཐོབ་པའི་ལམ་སྨད་དུ་བྱུང་བ་ཞིག་ཡིན།

## ནང་པའི་དོ་ཧ་རྣམས་སུ་དཔེ། ( ༡༣༣–༡༥༦ )

ནང་པའི་གྲུབ་ཐོབ་རྣམས་ཀྱིས་རང་གི་ཉམས་རྟོགས་རྣམས་དོ་ཧའམ་ཉམས་…… མགུར་གྱི་ཚུལ་དུ་གསུངས་ཤིང་། དོ་ཧ་འདི་རྣམས་སུ་དོན་མང་པོ་ཞིག་གོ་བའི་ཐབས་ ཚུལ་སྣ་ཡོ་དང་སྙན་འཇེབས་ལྡན་པའི་སྒོ་ནས་དོན་གཉེར་ཅན་རྣམས་ལ་ཕན་ཐབས་ཀྱི…… ཐུགས་བརྩོན་མཛད་འདུག་རྩོམ་བྲིས་འདིའི་ནང་བོད་སྐད་དུ་བསྒྱུར་ཡོད་པའི་དོ་ཧའི…… གཞུང་རྣམས་གཞི་རྟེན་དུ་བྱས་ཏེ་གྲུབ་ཐོབ་རྣམས་ཀྱིས་བེད་སྤྱོད་མཛད་པའི་དཔེ་རྣམས་ཀྱི་ སྐོར་ལ་རྣམ་བཤད་མདོར་བསྡུས་བྱ་རྒྱུའི་འབད་རྩོལ་དང་། གྲུབ་ཐོབ་རྣམས་ཀྱིས་གཞུང་

དོན་བཀྲལ་བར་དཔེ་རྣམས་ཇེ་ལྟར་འགོད་ཚུལ་དང་།   དཔེའི་སྒོ་ནས་གཞུང་དོན་ཇི་ལྟར་གཏན་ལ་ཕབ་ཚུལ་སོགས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།   མཇུག་ཏུ་བོད་གཞུང་ནང་རྙེད་པའི་ཆ་རྐྱེན་རྣམས་ཀྱི་དཔེ་ཐོ་ ( དཀར་ཆག ) ཞིག་ཀྱང་བཀོད་ཡོད།

### རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་ནང་གསེས་དབྱེ་བ། ( ༡༣༧-༡༤༧ )

གོང་གསལ་འགོ་བརྗོད་འོག་ནྡྲཱིཿ དུས་རིབ་སྤྲ་མ་ཐཆ་ས་རྒྱུ་བྱ་བྱུད་འ་རོག་ས…… པའི་ངོ་བོ་དང་། ནང་གསེས་དབྱེ་བ། དེའི་སྒྲུབ་པའི་ཐབས་ལམ་བཅས་ཀྱི་སྐོར་ལ་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་ཡང་རིམ་པ་དེའི་ཁོངས་རྣལ་འབྱོར་རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་། མངོན་འབྱུང་དང་། སྒྲུབ་ཐབས་ལ་སོགས་པའི་སྐོར་མདོར་བསྡུས་ཐོག་གསལ་བཤད་བྱ་རྒྱུར་འབད་རྩོལ་བྱས་ཡོད།

### ཞུ་སྒྲིགས་བྱ་ཚུལ་གྲུབ་མཐའ་དང་དེའི་ཐབས་ཚུལ་ལ་བལྟ་ཞིབ། ( ༡༤༨–༡༦༦ )

ཡྲཱ་ཁ་དབུས་ངོད་ཀྱི་ཇེས་མཐོ་འི་གཙུག་ལག་སློབ་ཁང་གི་ཁོངས་ལས་ཀ་བྱེད་… བཞིན་པའི་ནང་པའི་ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་ཞིབ་འཚར་གཞིའི་ངོས་ནས་ཕྱི་…… ལོ་ ༡༩༨༨ ཟླ་བ་༣ པའི་ཚེས་ ༢–༨ བར་གོ་སྒྲིགས་ཞུས་པའི་ཉིན་བདུན་གྱི་བགྲོ་གླེང་ལས་གྲུའི་འགྲེལ་བཤད་དང་རྩོམ་ཡིག་གྲོས་བསྡུར་བཅས་སྤྱི་ཐོན་པའི་དགོངས་འཆར…… རྣམས་ཀྱི་སྐོར་སྐབས་འདིར་རྣམ་དབྱེད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཡོད།

# ABSTRACTS OF THE ARTICLES

*Saptākṣara-Stotram* 1

This hymn occurs in the private collection of Prof. J. Upadhyaya.

*Śrī-Caṇḍikādaṇḍaka-Stotram* 2-3

This hymn has been taken from the hymnal text titled *Dhāriṇī-mantra-ādisaṁgrah* obtained from the Advanced Study of World Religions, New York, U S A.

*Introduction of Rare Texts* 4-26

Seven rare texts are reported in the present issue of *Review*, viz.

1. Laghutantraṭikā-Vajrapāṇi as commentator
2. Saṁvarodaya Ṭippaṇī
3. Kālacakra bhagavatsādhanāvidhi of Mahāpaṇḍita Dharmākara Śāntipāda
4. Nairātmādevihṛdayamantra
5. Rahasya-Kallolinī
6. Vasudhārā Kalpa
7. Dhāriṇī mantra-ādisaṁgrah ( tracts ). It has 18 complete and 9 incomplete texts.

*The lost Bauddha-Vacanas* 27–34

The present issue consists of insertions regarding lost Bauddha-Vacanas as previously initiated. Collected are the sūtras from *Subhāṣita Saṁgrah* and tantra excerpts.

*Glossary of Buddhist Technical Terms* 35–56

Under the present theme the foregone issues have brought out definitions and elaborations of technical Buddhist terms which occur in different Buddhist esoteric treatises.

*Exposition of Pīṭha-Upapīṭha Specifics in Bauddha Tantras* 57-62

In the previous issue forms of Vīreśvaries occurring in the maṇḍala of Heruka were stated while dealing with the Pīṭha-Upapīṭha specifics. We recall here the *dhyānas* of Vīras as they are found in the *Saṁvara Maṇḍala.* The importance and geographical significance of pīṭhas have also been substantially pointed out.

In the context of Mahāmudrā ( Great Seal ) its specifications like derivation, synonymical distinctions and forms as elaborated in the Sūtra and Tantra texts were brought in the 9th issue of the *Review*. The 10th issue highlighted the tradition of *Mahāmudrā* and how to inculcate it in yogic practice. Same norms are followed in the exposition of the *Mahāmudrā* visualisation.



This is one of the foremost esoteric texts of Bauddha Tantra. It is the essence of Bauddha Tantra which despite its smallness of size is verily very deep in meaning and postulate. The theme was introduced to this journal in its 1st, 3rd and 4th issues under the title *Source Material for Nāmasaṃgīti*. The work has been edited by more than one scholar.

The importance of the work is known by fact that commentators of tantric works have cited it copiously in their compositions. The commentator of *Kālacakra-tantra ṭīkā-Vimalaprabhā* define the Kālacakra padas on the authority of the Nāmasaṃgīti and substantiate their statements by its elegant expressions. Its statements are referred by the term Māyājāla and some of its chapters.

To facilitate scholars the half-verse index has been improvised based on the actual verses and their chapter indices.



The 10th issue of this journal enfolds descriptions of about 153 important mss. of Buddhist hymnal texts preserved in the library archives of various Asian, European and American countries. Further information of the basic material of rare hymnal texts is processed in this issue.



Four yogic practices of Naropa's meditative system have been delineated in four previous issues and, now the fifth *Bardo* is described. Realisation through it obtains in three specific ways :

1. The Dharmakāya in the *Bardo* state,
2. The Sambhogakāya in the *Bardo* state,
3. The Nirmāṇakāya while taking birth.

Thus, this is a way which points to the *trikāya* transference of consciousness.

*Simile in Bauddha Dohās* 133–146

The Buddhist siddhas expressed their experiences through lyrical compositions in the *dohā* metre. The method was found appropriate for conveying the truth hidden in the recondite subjects which could not have found easier way to express their meanings that the simple words of siddhas.

The present essay comprehends the nature and signification of *similes* used in these *Dohā* texts. The expressions have been taken from the translated material in Tibetan.

*Nature and Orders of Tantra* 147–157

A thematic study of the nature of 'Kriyātantra' and other tantra-forms and their offshoots and methods of practice occurs in previous issues. The order is repeated here to highlight the conceptual methods of yogic accomplishments.

*Elements and Practices of Editing* 158-166

The Rare Buddhist Texts Research unit of the Institute projected a workshop on the above theme during 2-8 April 1988, which published its entire result in a condenesed form as *Sampādana Ke Siddhānta Aura Upādāna*. A succinct account of it is given here.

•